जांऊं ॥ सूरदासमदनमोहनगुनजनमजनमगांऊं ॥ भक्तनकीपांन हीकौरच्छिकाकहांऊं ॥ २ ॥ पुनअन्यपदप्रसंग ॥ एई सूरधजसूर दास गृहस्थको त्यागकारि श्रीवृंदावन आयवैठे ठाकुर श्रीमदनमो हनजीके सेवक आसक्त वांनहे, केवल सिंगार रसहिके पदवनाव ते, जहां अपनौं भोग पदमैं धरते, तहां सूरदासमदनमोहन या भांति धरते, तातैंसूरदासमदनमोहन यहइनके नामकी छाप परी, एपद बनावते सो वेगप्रसिद्ध वहोत होतो, एकसमैं एक पद सरद की पूरनवासीके दिवसबनायो, सोपद जादिन वन्यो वाहींदिन च्यारसैं कोसपर भगवत कृपातैं काहूठौर सरदकी पूरनवासीकौ हो बैष्णवनमैं प्रगटभयो, वोहोत बैष्णवननैं कंठकियो, जव बै- ष्णवश्रीवृंदावन आये, अरु वह पद उन वैष्णवनगायो, तव औरलोगननैं पूछी. जोतुम यहपद कहांसुनिकंठकियो, तव उन बैष्णवन कहीकि यहांतैं च्यारसैकोस ( अमकेदेसमैं ) सरद की पूरन वासी कौंसुनि कंठकियोहौ॥ तवयहपरच्यो जान्यौं ॥सो वह यह पद ॥ उरझीकुंडललटबेसरिसौंपीतपटबनमालाबीचआ यउरझेहैंदोऊजन ॥ नैननिसौंनैनबैनबैंनानिउरझिरहेचटकीलीछ बिदेषेलपटातस्यामघन ॥ होडाहोडीनृत्यकरैंरीझरीझअंकभरैंतता थेईथेईथेईकहतमगनमन ॥ सूरदासमदनमोहनरासमंडलमैंप्यारी कोअंचरलैंलैंपौंछतिहैंश्रमकन ॥ ३ ॥ अथ अन्यपदप्रसंग ॥ एक सूरधज ब्राह्मन तिनकेनेत्रतोहुते, परंतु ठाकुरके बिष्णुपद वना वते, तामैंभोगसूरदास मदनमोहन औसोधरते, यातैं इनकी सू रदासमदन मोहन छापभई, ठाकुर श्रीमदनमोहनजूके वडे आ-

सक्तवान बैष्णवभये, तिनको हृदै केवलसिंगार रसमईही व्हैगयो, ब्रजभूमिमैं जोलीलादेषैं सोइनकौं सिंगाररसमईही भासैं, काहूसमय मथुरा श्रीकेसौरायजूकैं मंदर चोरीभई ठाकुरके आभरनादिक द्रव्यगयो, ताकी जहां तहां बातैं हौंनलगी बहोत, सो सुनिकैं सूरदासमदनमोहनजूकौं यहभासी, ठाकुरसुसरारिपधारेहैं, तहांके लोकरीत अनुसारि सुसरारिके अंतहपुरके लोकनिनैं हासके लियैं भूषनादिक चुरायधरेहैं, तबयाही भावको नयो एक बिष्णुपदबनायगायो, तासमै बहुत प्रसिद्धभयो, सो वह यह पद ॥ गहनौचुरायोमाईकाहूकेसोरायको ॥ माथेकोमुकटलीनौंकंगनांजरायको ॥ मुषकीमुरलीलीनीजोरालीनौंपायको ॥ गांवबरसांनौंसबसुषदायको ॥ स्यामजूकीसुसरारिराधेजूकोमायको॥ चोरहूकेभागजागेसबसुषदायबो ॥ सूरदासमदनमोहनबहुरिघबरायबो ॥ ४ ॥ अथ अन्यपदप्रसंग ॥ एक गृहस्थकायथ महाबैष्णव, षरगसैंननाम, सो बिष्णुपद बहोत बनायो कैरं, अरुताकी रास दरसनसौं बहोतअधिक रुचि, सोबहोत द्रव्य लगाय लगाय रास उत्सव कियोकरैं, सो एकसमैं सरदकी पूरनवासीकौं रासमंलके चौतरापर रासमैं, एक पदबनावत हुते, सो जब भोगदै चुके, तब अपनैंई पदपैं रीझिप्रेम बिबसव्हैं देहछोडिदई, सो वह यह पद ॥ ह्वैगोपिनाबिचाबिचनंदलाला ॥ स्याममेघकैदुहूंओरराजत नवदामिनबाला ॥ करतनृत्यसंगीतभेदगतिगंजतगर्वमराला ॥ फहरतअंचलचंचलकुंडलथहरतहैंउरमाला ॥ मध्यरलीमुरलीमोहन धुनिगानवितानछयोतिहिंकाला ॥ चलियझमाकिझंकारबलयामि

लिनूपूरकिंकनिजाला ॥ देवविमाननिकौतकमोहेलपिभयोमदन विहाला ॥ षर्गसैंनप्रभुरैनसरदकीवाढयोरंगरसाला ॥ १ ॥ अथअ न्यपदप्रसंग ॥ श्री व्रजमैं एक नरवांहननाम जमींदाररहैं, सौदौ डिकारि काफला मारयोकरैं, एकसमैं एक काफलापरदौरे, गृहस्थ एकलाषनिको द्रव्यालियैं जातहो, ताकोद्रव्यालियो सहित पकरि ल्याये, अपनैघर वंदीपानैंमैंदियो, सो वहगृहस्थ श्रीहरिवंसजी को शिष्यहुतो, अरुयह नरबाहनहू शिष्य हरिवंसजी कोही हुतो, सो इन दोऊनकौं षवरि नही, जो हम एक गुरके शिष्यहैं, सो वह गृहस्थ एक समैं भुरहरीकी वेर वंदीपां- नांमें पद पाठ करन लग्यो, हरि वंसजीकी चौरासीके, वाके नित्य नेमहो, सो सुनि नरवाहन दोरि जाय पूछ्यो, तुम कौंनके शिष्यहो, तव वानैं हरिवंसजीको नाम लियो, सो सुनिवाको द्रव्य वाकौंदैं दंडोत करि सीष दई, यह वात श्रीहरिवंसजी सुनि आ- ग्या करीजु, या कलिकालमैं लाषनिको द्रव्यदैं डारिवो गुरके नाम पर, महा कठिनहैं, वहोत प्रसन्न भये, सो द्वै पद बनाये, तामैं अपनैं शिष्य नरवांहनको भोग दीनौं, सो अजहूं वेपद चोरासी केपदनिमैं उनको पाठ, उनके शिष्य साषा पाठ करतहैं, सो वह यह पद ॥ मंजुलकलकुंजदेसराधाहरिविसदवेस राकानभकुमदव धूसरदजामिनी ॥ सांवलदुतिकनकअंगविहरतामिलिएकसंग नीरद मनिनीलमधिलसतिदामिनी ॥ अरुनपीतनवदुकूल अनुपमअनुरा गमूल सौरभजुतसीतअमितमंदगामिनी ॥ किसलयदलरचितसैंन बोलतपियचारुबैंनमांनसहितप्रतिपदप्रतिकूलकामिनी ॥ मोहनम

नमथतमार परसतकुचनीवीहार वेपथजुतनेतिनोतिवदतिभामिनी॥ नरबाहनप्रभुकेलिबहुबिधभरेभरतझेलि सौरभरसरूपनदीजगतपावनी ॥ १ ॥ चलहिराधिकेसुजानतेरेहितसुषनिधान रासरच्यो स्यामतटकलिंदनंदिनी ॥ नृतितजुवतीसमूहरागरंगअतिकतूहलबाजतिरसमौलिमुरलिकाअनंदिनी ॥ बंसीबटानिकटजहां परमरचन भूमितहां सकलसुषदमलयबहैं वायुमंदिनी ॥ जातीइषदविकास काननअतिसैंसुबासराकानिससरदमासबिमलचांदिनी ॥ नरबाहनप्रभुबिहारिलोचनभरिघोषनारिनषसिषसौंदर्यकामदुषनिकंदिनी ॥ २ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग ॥ जिन बुंदेलांनके राजगुरप्रोहित व्यासजी हुते, सो बुंदेलाको नाम मधुकर साह राजा, परम भक्तिवांन भये कंठी तिलक धारी बैष्णव मात्र आवैं, तिन सबकी सेवा प्रीत करि रीतपूर्बक भली भांति करैं, अरु सतसंग जाको करैं ताको समझिकैं करैं, सो वा मधुकर साहके भाई बंधु कितनेंक इनकी बहोत निंदाकरैं, दुष मानैं कहैं कि देषो कितेक बैष्णव प्रतच्छ औगुन भरे आवैं, तऊ ए सेवाकरैं, एकंठी तिलक ही देष लेवैं हैं,इनकौं और कछु षबर नहीं, तब उन सबन मिलिमतो करि, एक गधाके बहोतसी कंठी बांधि गहगहे तिलक छापे करि आगले दोऊ षुरनिमैं सुमिरणा पहिराई। कारे डोरांनकी गूदडी उढाई। जहां मधुकरसाह भीतर बैठे हे। तहां वा गधाकौं छोडि आगैं उनपैं चलाय दियो, तब मधुकरसाह देखि उठि साम्हैं आये और दंडोत करी, परकरमां करी, उनकैं गनेसदे नांव रानी हुती, सो झारीलैं आई, कह्यो इनको चरनामृत लेहु,

तव चरनामृत ले पियो, घर छिरक्यो, पवित्र करणके लियें, सो यह वार्ता व्यासजी सुनि वहोत राजी प्रसन्न भये, अरु एक पद बनायो, तामैं मधुकरसाहकोहू नांव दियो, सो वह यह पद ॥ भक्तिबिनकिनअपमानसह्यो ॥ कहाकहानअसाधनकीनौंह रिबलधर्मरह्यो ॥ अधमराजमदमातैंलैरथसौंजडभरथनह्यो ॥ पठझ टकतद्रौपदीनमटकीहरिकोसरनचह्यो ॥ मत्तसभाकैरवनिबिदुरसौं कहाकहानकह्यो ॥ सरनागतिआरतिगजपतिकौंआपुनचक्रगह्यो ॥ हाहरिनाथपुकारतआरतकौंनऔरनिबह्यो ॥ व्यासवचनसुनिमधुक रसाहैंभक्तिपनसदालह्यो ॥ २ ॥ अथ अन्यपद प्रसंग ॥ एक बैष्णव बिरक्त नाम नागरीदास, अति महानुभाव, पूरन कृपा पात्र तदाकार, श्री स्वामिनीजीको उपासिक, सो बरसांनैं बासकरैं, एक कुटीमैं रहत हे, सो वाकुटीको दरसन प्रदछिनाजात्री जायहैं सो अब लौंकरैंहैं, असे नागरीदासजी भये तिनकौं श्रीस्वामिनीजी रहस्यसमैं दरसन दीनौं, वासमैं तो बिवस व्हैंगये, फिर वहोत बेर पाछैं बाह्य दसा भई, तब एक पद बनायो, जाभांति दरसन भयो हो, वाही भांतिको, सो वह पद गावत रोवत फिरन लगे, तब यह प्रसिद्ध भयो, सोवह यह पद श्रीराग ॥ गहवरगिरसाकरीगली ॥ रहीनसंभारदेहसुधिबिसरीमिलीऔचकवृषभानलली ॥ दच्छिनकरगैंदुककुसमनकीबांमअंसभुजसुहृदअली ॥ अंचरडारैंआधैंसिरछबिमत्तदुरदगतिआवतचली ॥ गुनप्रयोगसहचारिसंभरावतहृदैरूपमूछीसुचली ॥ नागरीदासमिटायललकरातिमिलतउरजउरगतिबदली ॥ ३ ॥

अथ अन्यपद प्रसंग ॥ वैष्णव एक भगवानदासजी महानुभाव मिंहीं उपासिक, सो एक समैं उनकों देहांत हौंन लग्यो, ता समैं सावधान होय उठि बैठे, तब लैगनिनैं पूच्छो, महाराज तुम्हारो अब चित्त कौंन ठौर हैं, तब कह्योकि मोकौं, तंमूरा आंनिदेहु जहां मेरो चित्त हैं, सो बताऊं, तब तमूरा लेकैं एक पद गायो, सो वापदके भोगकी तुक यह आईजु, ॥ सुमिरन मांझ समांनीरी ॥ वाही समैं तमूरा तो हाथमैं रह्यो अरु इनकी देह छुटि गई ॥ सो वह यह पद ॥ मैंचलीरीतहांजहांमोहनमुरलीमधुरमधुर सुरबाजैंरी ॥ जमुनापुलिनसुभगवृंदाबनमदनगोपालबिराजैंरी ॥ सजलनीलघनस्यामबरनतनबसनदामिनीछाजैंरी ॥ मोरमुकटकी सोभाबरनौंइंद्रधनुपद्युतिलाजैंरी॥ घूघरवारीअलकैंझलकैंचंदनतिल कलिलाटैंरी ॥ अमलकमलदलमंजुलनैंनाजोवतदैंममवाटैंरी॥ कुंडलकिरनकंठकउस्तभमानिआनंदपुण्यप्रकासीरी ॥ देषैंबनैंवह चरनधरनगतिकौतककुंजनिवासीरी॥ जाकोमनमिलिरह्योकृष्णा सौंताकीअकथकहानीरी ॥ कहैंभगवानहितरामरायप्रभुसुमिरनमांझसमानीरी॥ १ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग॥ एक समैं छीतस्वामी राजा वीरबलकों दरसन दैंन आगरैं आये, सो छीतस्वामीहू श्री गुसांईजूके सेवक हुते, अरु बीरबलहू श्रीगुसांईजूको सेवक वैष्णव जान्यौं हुतो, यानातैं कोई दिवस बीरबल ढिग रहे, फिर इनकी बिदाकीनी सौ बिदा कियैं उपरांति एक दिवस । भगवत चर्चा करतमैं छीतस्वामी विष्णु पद पढ्यो, ताकौं सुनि राजा वीरबल कह्यो, इतनांभी तो बढिकैं कहनां क्या लाजम, सो सुनि

छीतस्वामी दुप पाइ आइ रुपइया बीरबलनैं भेट किये हुते, सो मालजादीनके मंडलमैं, ठाढे होय उनकौं बांटिकैं चले आये व्रजकौं, कह्यो कि तिह्नकैं गुरु नेष्टा नहीं। उनके रुपइया, भगवत सनमंध न लगैं, ये मालजादीन लायकही हुते, सो या बिष्णु पद पर इतनौं भयो॥ सो वह यह पद॥ जे वसुदेव किये पूरनतपतेईफलफलितश्रीवल्लभदेव ॥ जेगोपालहुतेगोकलमैंतेईअ बआंनिवसेकरगेह ॥ तेवेगोपबधूहुतीव्रजमैंजेअबबेदारिचाभईएह ॥ छीतस्वामिगिरधरनश्रीविठ्ठलवेईयेईयेईवेईकछुनसंदेह॥ १ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग ॥ श्रीव्यासजीके छोटे बेटा किसोरीदासजी श्री बृंदावनमैं रहैं, पद बहोत आछे बनावैं, एक समैं एक पद रासको बनायो, सो वा पदको गांन बहोत बन बीच नित्त सिद्ध पर करमैं सुन्यौं, महानुभावहे, तिन किसोरीदासजी सहित दरसन तो काहूकौं न भयो, अरु वह पद गावतही सुनि सब बिबस भये, सो वह पद वैष्णव तथा रासधारी मात्र तिन सबमैं अबलौं बहोत प्रसिद्धहैं। सर्व रासधारी गावतहैं ॥ सो वह यह पद ॥ एदोउनृत्ततिरासमैंरसिकप्यारीदेषतिसबनिकोमनहरैं ॥नष सिषकुंवरिसिंगारीछबिउपजतभारीतत्तथेई बोलतलालनबिहारी ॥ ॥ १ ॥ मृदंगबजावतललितारीसुधंगदेसीन्यारीएकबजावततारी॥ मिलवतगतिन्यारी तिनमैंराधिकाप्यारीलेतउरपतिरपारीलालनरी झिकैंवारतकंठकीमुकतामालारी॥२॥ सुपदबृंदाबनसघनफूलेपुहपा रीत्रिबिधिपवनसुपकारी ॥ जमुनापुलिननिसारीतैंसियसुभगराका री ॥ प्राचीदिसभयोउडिराजारीकहतनबनैसुच्छसरदकीउजिया

री॥३॥ किंकिनीनूपुरबाजारीधुनिसुनिदेहबिसारीदोऊरासमैंमगन्नर हतसदाव्यैहारी॥च्यारचरनरजाकिसोरीदाससिरधारीवृषभानकीदु लारीतिनपरकरैंतनम नवलिहारी॥४॥ अथ अन्य पद प्रसंग॥ एक कोई गृहस्थ महापंडित सो शास्त्रकी चरचा बिवाद करिकरि बहोत पंडितन कौं हरायो करैं, ताकौं भगवत इछातैं अरु पराचीन सुधितैं, बैष्णवको सतसंग भयो, तासौं रसरूपा भक्ति उत्पन्नभई, सा-स्त्रकी बिबाद चरचा सब छाडिदई, जगत सौं बैराग उपज्यो, तब वह पंडित देशांतर सौं श्रीबृंदाबन आयो, ताके चित्तमैं यहैंजु इहांके बैष्णावनसौं सब भांतिकी चरचा बिबाद करि झग-रौंगो, जो कोऊ या बृंदाबनके सांचे रंगमैं रंग रह्यो होयगो, सो मोसौं बिबाद चरचा न करैंगो, ताहीको शिष्यव्है बैठि रहूंगो, सोवानैं वहोतन सौं बिवाद चरचा कीनी,करत करत पहर पहर द्वै द्वै पहर बिताई, बिबादमैं कितेकनकौं बिरोधहू उपजायो, अपनैं मनतैं कोऊहारयो नहीं, अैसै कितेक दिन बीते,तब उन भगवान सषीनाम वैष्णव तिनपैं आय कह्यो, हमसौं चरचा करो, सो तासमैं भगवान सषी कीरतन करतहे, इनकौं उतरहू न दियो, केवल दंडौतही कीनी अैसैं द्वै तीन बेरभई, निधान वा पंडितनैं, भगवान सषी सौं कही कि केवल कीरतनही करि जानतिहो कि कछु समझोबीहो हमकौं तो तुम असमझसे दीसो हो कछु समझो होतो बोलो, तब वैष्णव भगवान सषीजी एकनयो पद बनाय वाके समझाय बेकौं गायो सो सुनिकैं वाके प्रेमके अश्रु पुलकि व्है आये, दौरि पायनि परयो, अरु उनको बरजोरी

शिष्य व्हैकैं, गृहस्थ त्याग बृंदावन बास कीनौं, वह पद तब व्रजमैं बहोत प्रसिद्ध भयो, अब लौंभी प्रसिद्ध हैं, सोवहयह पद ॥ ओरकोऊसमझ्झोसोसमझ्झोइतनीहमकौंसमझिभली ॥ ठाकुर नंदकिसोरहमारैंठकुरायनिवृषभानलली ॥ सुबलआदिसबसखा स्यामसंगस्यामासंगललितादिअली ॥ व्रजसुखबाससैलबनविहरन कुंजनकुंजनरंगरली॥ तिनकोलाडचावसेवासुखभाववेलिबढिसुफल फली ॥ कहैंभगवानहितरामरायप्रभुसबतैंउनकीकृपाबली ॥ ३ ॥

॥ अथअन्यपदप्रसंग, ठाकुर श्रीगोवर्द्धननाथजीको कीरतनियां नाम स्यामदास बहोत भावक बैष्णु तानैं एक धमारि बनाई, जापर श्रीगोवर्द्धननाथ रीझि श्रीगुसांई विठ्ठलनाथजीसौं आग्याकीनी, जो होरिके दिननिमैं यह धमारि नित्य हमकौंसु नायोकरैं, यह कीरतनियां हमारोहैं, यह तथा याकेवंसको कैसो हीहोहु, मेरेयांहीं कीरतन कियोकरैं, जाधमारिपर याभांति स्या मदासकौं अपनायबो प्रसिद्धभयो, सो वह यहधमारि ॥ होरीषेल तमदनगोपालफागसुहांवनौं ॥ व्रजजीवनिनंदलालअनंगलजांव नौं ॥ सुबलसुबाहुश्रीदामासषासंगराजहीं ॥ बौहआवजरुंजमुरज मुरलीडफबाजहीं ॥ करनिकनकपिचकारीफैंटअबीरकी ॥ भरि भांवरिसौंकावरिकेसरिनीरकी ॥ इहिंबिधिसाजसमाजचलेवृषभा नकैं ॥ मुनिमनसागइभूलिसुनतधुनिकानकैं ॥ उततैंझुंड़निचलि आईव्रजबासिनी ॥ तिनमैंकुंवरिकिसोरीनिकुंजविलासिनी ॥ संग रंगीलोसाजलियैंनवनागरी ॥ इकबरनबरनालियेराजतफूलनकीछ री ॥ आयजुरेदोऊटोलपौरिव्रजरायकी ॥ उतहिचैतइतगारीदैंहि

बहुभायकी ॥ जेकबहूनबहूदरसिरबिनैंकहू ॥ तेगुरजनकीलाजक रतिनहिंनैंकहू ॥ षेलनिकौंहरिपैंहुलसीसबआंवहीं ॥ भरिकुमकुम कनककटोरनिओटदुरांवहीं ॥ छिरकतभरतषरसपरमोहनभामिनी उडतगुलालअबीरकियोदिनजामिनी ॥ संगसषानहिंसूझैंकहौंधौं कहांगये ॥ सबसषियनमिलिस्यामअचानकगहिलये ॥ घिरआईस बबामठौरदसबीसतैं ॥ दियोहैंअरगजाढारिमनोहरसीसतैं ॥ लैंल लितादइगांठिनीलपटपीतसौं ॥ घनदामिनराजतमोहनमीतसौं ॥ फगुवामांगतरंगरह्योनकह्योपरैं ॥ यहसुषनिरषतकौंनअबधीरजकौं धरैं ॥ षेलिफागनरनारिभरेअनुरागसौं॥ व्रजबासिनकैंसंगस्यामब डभागसौं ॥ ४ ॥ अथ अन्यपदप्रसंग ॥ एक नराइनदास नाम न टवा, महाबैष्णवप्रेमी, सो वह जहां भलोबैष्णव श्रोतासुनैं, जहां जाइ निर्लोभ कीरतनकरैं, सो एकसमैं काहू नबाबनैं, हंडियासरा यमैं, बडेहठनिसौं नचायो, वहिमाला तुलछीकी आगैंधरिवा आगैंनाच्यो, नबाबहू देषतरह्यो, बहोतरीझ्यो पदगावतिहो, ता मैंयहतुकआईजु ॥ मदनमोहनरंगरातो ॥ ताको भाव तृभंगीन्हैं दिषावतहो, सोतृभंगीही रहिगयो, महाप्रेम आवेसमैं देहछूटिगई सो वहयहपद ॥ सांचोप्रीतहीकोनांतो ॥ कैंजानैंवृषभाननंदिनी कैंमदनमोहनरंगरातो ॥ यहैंसंपलाअतिबलवंतीबंध्योप्रेमगजमा तो ॥ मीरांप्रभुगिधरनागरकुंजमहलबसातो ॥ ५ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग ॥ परम भागवत श्रीकृष्णके अनन्यउपासि क, महाराजा रूपसिंघजू, भगवतइच्छा आधीन दिल्लीसकी आग्यातैं बलषकौं गयेहे, तहां बहोतादिनबीते, बिन सतसंग रंग

चितभंगरहैं, तब एकदिवस अकुलाय एकविष्णुपद प्रार्थनाको बनाय लिपिरूपनगर, श्रीगोवर्द्धननाथ उनके सीस बिराजतहे तहां पठयो, भींतरियांनकौं लिष्यो कि, यह बिनती पत्र ठाकुरके चरनन आगैंधरियो, सो अैसैंहींकीनौं, वाहीवेर वाहीराति परम भगवदीय भींतरिया हुतो ताकौं स्वप्नमैं ठाकुर आग्याकीनी, जो हम उनकी प्रार्थनांमानी, आजुही उनकौं उहांतैं बुलायेहैं, सो या दिन यहआग्याभई, ताही दिन रूपनगरतैं कासीदचलाये, सो जा मिती आग्याभईही कि आजुहमबुलाये, सो वह मिती अरु जादिवस वहांतैं कूचकियो, सो वह मिती एकही मिलिगई, सो सुनि सबनिकौं बडो आश्चर्यभयो, महाराज प्रेमानंदतैं बिबसभये फेर बेगआय आपनैं राज्यस्थानमैं, श्रीगोवर्द्धननाथको दरसन कीनौं सो जापदकौं ठाकुर अंगीकार करि बलषसौं बुलाये, सो वह यह पद ॥ प्रभुजुइहांरहैकछुनांई ॥ करियेगवनभवनादिसआप नैंसुनियैंअरजगुसांईं ॥ देषिबलषबरफहूदेषीअधमअसुरअवलोके॥ मध्यमदेसबेसहूमध्यमइहांकहांलैंरोके ॥ भक्तवछलकरुणामयसुष निधिकृपाकरोगिरधारी ॥ रूपसिंघप्रभुबिरदलजतहैं व्रजलैंबसो बिहारी॥१॥ अथ अन्य पद प्रसंग॥ एक विष्णुपद फागकोसुफाग के दिन आवैं तब वा पदमाफिकही श्रीगोवर्द्धननाथकै सिंगारहोय, रूपनगर मध्य वादिन बडो फागको ठाटहोय, सब उपासिक-लोग वादिन दरसनकौं वहोत आवैं, अरु यह कहि कहि अपनैं घरसौं दौरैंजु आजु वापदको ठाटहैं, बेगिचलो, सो वहपद सुनि सुनि सरूप दरसन करि करि भावकलोग वादिन प्रेमावेस व्है व्है

वहोतगिरैं, सब जानीजु यहपद ठाकुर रीझिकैं अंगीकार कियोहैं, सो एकबरस असो जोग बन्यौ जु फागुनमैं यहपद न गायो नां वह सिंगारभयो, यह सवैं ठाटही नांभयो तव श्रीगोवर्द्धननाथ परमरसिक सुजान सुपनमैं द्वैवेर आग्याकीजु यहपदगवावो, सो वह यह पद ॥ रूपबावरोनंदमहरकोबोहोरिबन्यैंहोरीकोछैल ॥ रोकतटोकतघूंघटपोलतभरिपिचकारीतकतउरोजानिगोकुलरीमाई चलतनगैल॥छलसौंमसरिगुलालकपोलनिचितैंरहतपलभूलिनिलज व्हैंहियैंभरतजोबनकेफैल ॥ छुटीबैसंधिबैससहचारिसुखमदनमवास रहतनताकैंअंगअंगरीझिकटीलीसैल॥१॥अथअन्यपदप्रसंग ॥ रूप नगरश्रीठाकुर गोवर्द्धननाथजी जनमाष्टमीकैं दिवस एकब्रजबासी गुनी, नाम तुलाराम ताकी प्रसिद्ध छाप बावरीसखी, सो नृत्य गान प्रेम सहित ठाकुर आगैं करतभयो, अरु बहोतरंगपरयो अरु पद गावतहो, तामैं यह तुक आई ॥ बडभागीनंदबैठादैंदासुंहमांगी ठकुराईयां ॥ तहां ठाकुर रीझे, फूलनकी माला ठाकुरके गरेमैंही सो टूटि दूरि जाय रही एकभींतरिया वृद्ध अपरस वोट बैठोहो, सो स्वतैं सिद्ध वह उठिआय मालाउठाय जो गुनीब्रजबासी नृत्य करत गावतहो, ताकौं पहराइदई, औरहू वडे वडे सेवगठाढेहे, परंतु ठाकुर माला वाहीकौं दिवाई, सो जापदपर ठाकुर रीझि मालादई ॥ सोवहयहपद ॥ जसोदेबधाइयां ॥ नंदरानीदे लालउपनांससीनिहियांसबैंजिवाइयां ॥ सोंहनीयांसबगोपियांतोघरआइयां ॥ पुत्रजायाजगजीवनरीतैंपैंरुलगीवडाइयां ॥ तैंडाभाग सुलछननींसइयेंसभैंबोलिघुमाइयां ॥ अमृतसारजुलध्यानीसइयेपू

रियांकितीकमाइयां ॥ साजनचंदारवकीताऐसीफूलियांअंगनमाइ
यां ॥ षुसीहुयेसुरनरमुनिजनजनुरंकानिधपाइयां ॥ दूधदहीसिरपां
वदेनाचंदेग्वालाखेडमचाइयां ॥ बडभागीनंदवहठादैंदामुंहमांगीठ-
कुराइयां ॥ रामरायप्रभुप्रगटियाभगवानगलांमनभाइयां ॥ २ ॥
॥ अथअन्यपदप्रसंग ॥ रूपनगर श्रीगोवर्द्धननाथजी हिंडोरेके
दिननिमैं हिंडोरैंझूलैं, तहां आगैं मुरलीदासादिक कीरतनियां
कीरतन करैं, तहां एक बिष्णुपद ठाकुररीझकियो यह बिष्णुपद
गावैं तब बरिषा झूलत बेर वहोतव्है परैं, औरपदगावैं तब रहि-
जांहि, यहगावैं तब बहोतहोय, सेवग भीतरिया सब जानिगये,
सो यहपद गवावैं हिंडोरेमैं, तब नौछावरि भोगआदिक बहोतउच्छव
होय, बरिषाको लवलेसहू कहूं आकास बिषैंनहीं होय तऊ घटा-
निको संघठ व्है बहोत मेह बरसैं, ठाकुरभीजैं, फैंटा चंद्रिका झुकि-
जाय मोतिनकी मालाउघरिआवैं श्रीअंग बहोत सोभादेवैं, सब
बिमोहित व्है जाय, सो श्रीठाकुर गोवर्द्धननाथजीकी रीझिकैं पद
याभांति प्रसिद्धभयो ॥ सोवहयहपद ॥ रमकिरमकिझूलनिमैंझम
किमेहआयोनहिंसुरझतिबातनितैं ॥ नवपल्लवसंकुलितफूलफलब
रनबरनद्रुमलतातरैंझुलवतभयोबचावपातनितैं ॥ मंदमंदझुलावत
लागीथंभनिसौंओढैंअंबरजलघातनितैं ॥ कृष्णदासगिरधारीतऊभी
ज्योबागोसारीभौंरनकीभीरभारीटरतनटारीक्योंहूंउपजीछबीलीघ
टांनिजगातनितैं ॥ ३ ॥ अथअन्यपदप्रसंग ॥ एक रजपूत बडे-
उमरावनमैं रूपनगरको चाकरहुतौ, परम अनन्य बैष्णव वृंदा-
वनको उपासिकरहैं, सो वह श्रीबृंदावन जात्राकौं आवतो. तब

भद्रभेषव्हैं तूंबी हाथले विरक्तनमैं मिलि ब्रज बृंदावन माधुरी अ-
वलोकन करतो, सो एक समैं असैंहीं आयो हुतो, श्रीगोवर्द्धन-
कीपरिक्रमा देतहो, रात्रिके समैं चैत्र बैसाखकी चांदिनी खुलिरही
वैसेही रंगीले भावक संग च्यार पांचक वैष्णव अर वह आपमिलि
एक पदगावत जात हे, प्रेम आवेसजुत सोवहीपद, गोवर्द्धनकी
ओरहू गावत सुननलगे, तब इननि जान्यौं जो हमगावतहैं ताही
की झांई परबततैं आवतहैं, तब ये चुपव्हैंरहे, तऊ वह धुनि वैं-
सैंही आई, तब ए वाही धुनिकी वोर चले सो ज्यौंज्यौंएचले जांहि
त्यौंत्यौं वह धुनि नजीक न आवत जाय, उतनीहीं दूर सुनी
जात, सो पहिलैं यहजानीही, काहू स्थलमैं वैरागीनके बालक
तथा व्रजवासीनके बालक सुनि वेहू गांवनलगे हैं, सो परबतके
अधफरैं आय स्थलमनुष्य हेरिरहे, सो कहूंही न पाये, तहां इ-
नकौं बोहोत प्रेमआवेस भयो मूर्छित व्हैं परे, हुतीसोजानी जो
नित्यबिहारके परकरमैं यहपदगायो, फिर बाहीभांति प्रेममैं गावत
गावत परिक्रमां बडेरंगसौं पूरीकीनी भौर व्हैं आयो, अद्भुत समैं
सुखभयो. सो जोपद गोवर्द्धनकी वोरतैं बालकनकेसे पतरेगरे-
नतैं नित्य सिद्धसमाजमैं श्रीमुखगावतसुन्यौं, फिरपदप्रसिद्धभ-
यो ॥ सोवहयहपद ॥ रागबिहागरो तालचपक ॥ मोरबोलहींविम
लचंदउजियारी ॥ पुनिप्रतिसब्दहोतवृंदावनगरजतगिरकंदिरासा
री ॥ अतिआनंदभयोकोलाहलरहीपाछलीपहरानिसारी ॥ नागरी
दासस्यामस्यामारातिसमैंअनूपमऊंचीअटारी ॥ ४ ॥ अथअन्यपद
प्रसंग ॥ रूपनगर मांधि एक हवेली दुखंडी, तहां कीरतनियां

कीरतन करतहुते, सो एकपद बहुतबन्यौं जो भावक होय ताकौं तो सुनिकैं भावउपजैं, परंतु विजाती एक फकीर वापदपैं रीझि प्रेमावेस होय ऊपरतैंगिरचो सो ठौरतो ऐसी ऊंचीहीजु, भूमि तक आवतैं पहलीही बीचहींमैं प्रान निकसिजाय, परंतु यह वहांतैं गिरचो सो जीयो, वाही पदकौं गावत भयो, ॥ सो वह यह पद ॥ अरींहूंबाटनजानूंरीकोईबतावैंवाकोधाम ॥ यावनमांझअचांनकहूउरलाइलईअभिराम ॥ मनलैंगयोनामनहिं जांनौंहोसुंदरतनस्याम ॥ नागरीदासठगीहूंअबलाअबनकछूबस वाम ॥ मनभयोसिथलचरनकांपतसरमारतनिर्दईकाम ॥ ५ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग ॥ वैष्णव एक नाममुरलीदास गौडिया, स्यामनदी वृंदावन वासी, वडे महानुभाव, सो रूपनगर आये हुते, सो एकसमैं, अपनी ठौरतैं उठि आये, बहोत प्रेम आवेस संयुक्त, तहां एक पद ताहीबेर बन्यौंहो, काहू सुन्यौं नांहीहो, वह पद लिषतही ताही छिन मुरलीदास आवत पहिलैं पीसामैं राष्यो हो, दुवात कलम ढिगही धरीही, सो वापदकी यह तुकगावतही आये ॥ हियेहरिमूरतिमंडरावैं ॥ गावत गावत याही तुकमैं अंतरंग दसा व्हैं गई, कछू सरीर सुधि न रही, बहोत बेरतक यह दसा रही, सो पद सुनैं बिनहीं वाकी तुक प्रेम आवेस युत गावत आये, अति आश्चर्य भयो ॥ सो वह यह पद ॥ आवैंआवैंहो बांसुरीधुनिआवैं॥अबमोहिगृहअंगनांनसुहावैं ॥ मेरोमिलनप्रानअकुलावैं ॥ मनमथलहरिघुमावैं ॥ हियेहरिमूरतिमंडरावैं ॥ नागरीदासचल्योनहिंजावैं । उठिउठिफिरमुरछावैं ॥ अथ पद प्रसंग ॥

बल्लभ रासिकजू महाबांके उपासिक आसक्तवान मिहीन सो उनकी रीत उनकी बांनीतैं जानी परतहीहैं सो एक समय श्रीवृंदा-बनमैं सरीरकी व्यथा करिकैं असाक्ति भये देहांत होत जांनिकैं ढिग लोग नामकीरतन करनलगे तासमय इनकौं सुधि व्हैं आई, तब पिजकैं कह्यो जो हमसौं अरु या महातमसौं लेषो कहा, तब एक पद भगवान सषीजूकोहो सो बतायो जो यह गावो सो अबहू गावो अरु देहांत भये पश्चात बाहिर लेचलो, तबहू यहही गावत जाइयो सो सबनि मिलि वैसैंहीं कीनौं सो जापदसौं या समय लौं रीझनि बाही अरु यह वार्ता प्रसिद्ध भई ॥ सो वह यह पद ॥ मनहरनिछैलनंदरायकोछबिसौंइतनिकस्योआय ॥ देष तहींदृगछकिरहेमेरोजियरह्योललचाय ॥ चंपकलीधरैंकुटिलअलकपरिऐंडौंऐंडभरयोऐंडाय ॥ सूंघतकमलकमलदललोचनचितैं चितैंमुसिकाय॥ एरी अंगअंगछविकहाकहौंतनसांवलरंगचुचाय ॥ मोहिदेषिठाढोरह्योप्यारोपगियापेचबनाय ॥ रौमरौमनपसिपरस्यौंमनरमिलईरमाय ॥ कहैंभगवानहितरामरायापियसबाविधिरहे समाय ॥ १ ॥ अथ अन्य पद प्रसंग ॥ श्रीव्रजभूमि महिमा प्रगट करन हेत श्रीकृष्णचंद्रकी इच्छातैं कोई एक वासमैंके जूथकी सषी, श्रीव्रजमैं जन्म प्रगट कियो गूजरीभई, ताको नाम गौरी, परमसुंदरी ऐसीजो काहूसौं भरिदृष्टि वाकोरूप सहारयो न जाय, सो वह नित्य भोजनसामग्री, अपनै घरतैं बनाय, गोप्यलेजाय,बन कौं गोवर्द्धनकी तलहटी तहांसाछयात व्हैं, श्रीठाकुर भोजन करैं ऐसैं कितेक दिनबीतैं, एक समैं वाके भर्तानैं जानीजु ए काहू

पुरसपास लेजायहैं, तब वह तरवारलेकैं, पीछैं दूर दूर वाके संग चल्यो, सो सघन वृछहे तिनकी ओट पीछैं जाय ठाढो रह्यो, तब ठाकुर भोजन करतही उठिभाजे, तब याके श्रवननिमैं नूपरकीतो झनकपरी, अरु महा सौंगंध आई, पीतांबरकी फहरानिदेषी, और अधिक दरसन न भयो, यह मूर्छित व्हैं गिरयो, फिर सचेतव्हैं प्रेमावेस सहित, गौरी गूजरीके पाइन परयो, तादिनतैं यह बात बहोत प्रसिद्ध भई, ऐसीजु यह घरतैं जब बाहिर निकसैं तब गांवके लरिका याके चहूं ओर संग हौंहि षिजाइवेकौं, यह कहति जांहिजु अरी वेदेषि गोपाल आये तब यह फिरि घूंघट उघारिदेषैं तब लरिका तारिदैंदैं हंसिपरैं याके पदहू व्रज में बोहोत लोगननैं वनाये हुते, परंतु एक सिरोमनिनैं बनायो सो ठाकुर बोहोत अंगीकार कीनौं तातैं अधिक प्रसिद्ध भयो, ॥ सो वह यह पद ॥ गौरीगूजरीमनमोहनकीयारी ॥ सबव्रजकेटो कतरहैंतातैंनिकसैंघूंघटमारि ॥ जबकोऊझूंटैंकहैंवेआयेमदनमुरारि ॥ रहिनसकैंइतउततकैंदुरिदेषैंबदनउघारि ॥ तनसुषकीसारी लसैंकंचनसोतनपाइ ॥ मनुदामिनकीदेहसौंरहीजौंन्हलपटाइ ॥ घरतपगनिलालीफिरैंभरैंढरैंरतिजाइ ॥ काचकरौतीजलरंग्योकछु यहजुगतिठहराइ ॥ गुरनितंबमधिपातरोउरजभारअधिकाइ ॥ लग्योलंकमनलालकोवाकीलचकनिलचक्योजाइ ॥ वरनबरनपट पलटहींनूतननूतनरंग ॥ जबहितबाहिनिकसैंफिरैंवहहरिहिदिपावैं अंग ॥ छूटीअलकनैंनाबडेओप्योसोमुषचंद ॥ अरुनअधरमुस कातसेदियेंभालसिंदूरकोबिंद॥ लगानिलगीनंदलालसौंकरैंनिबाहन

काज ॥ चढयोचाकांचितचतुरिकोवाकेप्रेमहिंआयोराज ॥ लाललपैंलालचबढ्योउतसासंत्रासापियराइ ॥ यहसंजोगनिबिरहनीतातैंअरझीबीचसुभाइ ॥ नरनारीएकतभयेमिलिमिलिकरतचवाव ॥ सिरोमनप्रभुदोऊसुनैंतातैंबढैंचौगुनौंचाव ॥ १ ॥ अथ पद स्तुति पद ॥ जिंहिंजिंहिंहरिपदसौंरतिठानी ॥ तिंहिंतिंहिंकीपदसाषिप्रगटजगसुनौंपुरातमबानी ॥ कलिमैंसारकीरतनकहियतुभक्तनमनसुषदानी ॥ नागरीदासधन्यजोरसनाहरिजसरसउरझानी ॥ २ ॥ पुनःपद॥हरिपदरचनांरुचिरबनइये ॥ आपुनपढिपढिवइयेऔरैंहरिपदसुनिरुसुनइये ॥ हरिपदगावतहरिपदपावतहरिपदरतिउरझइये ॥ नागरियापदपरमपदारथहरिपदरससरसइये ॥ २ ॥ इतिश्रीपदप्रसंगमालासंपूर्ण ॥

## अथ ब्रजवैकुंठतुला लिष्यते ॥

॥ व्रजचंद्रोजयति ॥ मंगलाचरन दोहा ॥भजनप्रेमआनंदमय, बंदौंब्रजजनवृंद ॥ सुषहूकोसुषसारतिन, पायोहैंनंदनंद ॥ १ ॥

॥ चौपाई ॥ श्रीभागवतआदिपुरान । तामैंसुनीकथासुषदान॥ कहूंताहिब्रबभाषाकरिकैं । सुनहरसिकरसआनंदभरिकैं ॥ २ ॥ सबलोकनिपरबइकुंठलोक । गुनातीतपदहर्षनसोक ॥ यातैंबडोनकोऊपदारथ । तामैंसबजीवनकोस्वारथ ॥ ३ ॥ दोहा ॥ सुरनरमुनिजनअहरनिस, मनबचक्रमकरिहोय ॥ ब्रह्मानंदबइकुंठकौं, ध्यावतहैंसबकोय ॥ ४ ॥ ब्रह्मानंदबईकुंठमैं, ब्रजमैंप्रेमानंद ॥ कौंनअधिकइनमैंबसो, सुनिलीजेरसकंद ॥ ५ ॥ ॥ चौपाई ॥

करैशास्त्रस्तुतिजाकीताकी।ताकीकछुराषतनहिंवाकी॥ असैकेसेंवदै प्रतीत । जाकेव्याहताहीकेगीत ॥ ६ ॥ औरैविधिकाहिमननाहिं आंनैं ॥ जिंहिदेषीताहीकीमांनैं ॥ पैंकोऊवैकुंठहिजावैं । सोतो वहोरिकहननहिंआवैं ॥ ७ ॥ जोवहमध्यपुराननिकह्यो । सोमैंयह सोधौंकरिलह्यो ॥ व्रजगोपनप्रेमानंदपायो । तिनहींकौंवइकुंठदि पायो ॥ ८ ॥ तेफिरिआयेलषिजगदीस । यातैंग्वालनकहीसुवि स्वावीस ॥ ९ ॥

## अथ गोपबइकुंठ दरसन समय कवि बचन ॥

॥ दोहा ॥ गुनातीतबइकुंठकौं, गोपवृंदसबहेर ॥ रहेआंगुरीघ रिदसन, भैचकलगितिंहिंवेर॥ ९ ॥ अथ व्रज गोपबाक्य॥ श्लोक॥ सोयंहरिस्तत्रसखाप्रतीतःक्ष्वेलीचयैः सर्वशएवनित्यं ॥ एतेनसंक्री डनमद्भुतंनोतेवैसमाराम्नियतंस्थितास्म ॥१० ॥ पितानपुत्रंपरिला लयेदसौमातायसोदानसुतं प्रयाति ॥ गावश्चनैवाग्रतएवनिसृतास स्त्वीन्नकृष्णः सहगछतीह ॥ ११ ॥ गोप्यःकिलानेनविहारमुग्रता नवैवनंततकुसमाकरंच ॥ नचात्रभानो स्तनयातटानि नमर्कटा स्तेहरिबल्लभावे ॥ १२ ॥ अयंप्रभुर्दूरतएवसेव्यो वयंतुभृत्याइव दूरतःस्थिता ॥ कथंवसामोत्रविकुंठबासेपुनर्व्रजंदेहि जगन्निवास ॥ ॥ १३ ॥ पुन कवि बचन ॥दोहा ॥ प्रीतिजहांऐस्वर्जनाहिं, ऐस्व र्जजहांनप्रीति ॥ प्रीतिबिनाआनंदनाहिं, मेरैयहप्रतीति ॥ १४ ॥ पुनिकविबचन, दृष्टांत ॥दोहा॥ प्रभुतासोभास्वादिबिन, मननलग तअभिराम ॥ करनफूलमनिकनकके, मधुकरकोकिंहिकाम ॥१५॥

चांवररूपेकेजदपि, दारिकनककीहोय॥ रोटीरतनजरायकी, तद पिनषावैंकोय ॥१६॥ अथ गोप बचन ॥ दोहा ॥ बइकुंठबइकुंठना थतें, प्यारेव्रजव्रजचंद॥धिगजोव्रजआनंदविसरि, चाहैंब्रह्मानंद ॥ जथा उदाहरन ॥ कबित्त ॥ महातेजतनमैंप्रकासमानजैसैंभानबाढै चकचौंधआंपैं आंषिनिसौंजुरीमैं॥ देषौंबइकुंठनाथसंषचक्रगदाहाथ लागैंभयभारीनकहतबातदुरीमैं ॥ डोलतकलोलतनबोलतननागर ह्यांरहैचुपचापयहदेषीबातबुरीमैं ॥ ऐसीनसहैंगेव्रजमारगगहैंगे यहांछिनदूरहैंगेनांहिटगटगापुरीमैं ॥ १८ ॥ दोहा ॥ इहांरातिदिन होतनहिं, नहींसांझनहिंभोर ॥ जथासमयलीलाकरत, उंहिव्रजनंद किसोर ॥ १९ ॥ जथाउदाहरन ॥ कवित्त ॥ हमतोनभै याकोऊसंषहिबजायजांनैंयेतोलीनैंमहासंपसबानिनिहाररे ॥ व्रजब तरानिहसिगारीदैंनलगैंमीठीकैसैंकारिआवैंदेववानीकोउचाररे॥ चि त्रकेसेकाढेकौनठाढेरहैं नागरह्यांकहांवहवृंदावनबीथनिबिहाररे॥कै सैंकैं कन्हैयासंगपेलनकोसुषपावैंढो.वैंकौनइहांच्यारहाथनकोभाररे॥ ॥ २० ॥ दोहा ॥ व्रजवृंदावनबिहारिबो, मोहनमदनप्रताप ॥ सो तजिकैंह्यांकोबसैं, लैनविप्रकोश्राप ॥ २१॥ जथा उदाहरन ॥ क- बित्त ॥ भैयाभैयामधुरकन्हैयाकीकहनअरुअमृतचहनिकोयेकांन निसौंच्छैरहैं॥ जोलौंचरैंगैयांतोलौंद्रुमछैयांसोवैंस्यामकाहूगोदसीस काहूगोदपायदैरहैं ॥ आपुचढिकांधैंकभूऔरानिचढायचलैं नागरन करतरौरि पेलिरसच्वैरहैं॥ऐसोसषाप्रीतनांतोछाडिवागुपालकोरेकौं नह्यांवैकुंठग्वालद्वारपालव्हैरहैं ॥ २२ ॥ पुन कवित्त ॥ कहांवह वृंदाबनकहांजमुनाकेकूलगुंजनकेहारफूलगहनौंबनायबो ॥ बह

विधिषेलिनंदलालसंगसंगसदा आनंदमगनव्है कैंमुरलीवजायबो॥घ
ननकीघोरापिकमोरनिकोसोरकहांबंसीवटततटिगायहोरिंदैंबुलायबो॥
व्रजसुखछायोचलिनागरलुभायोमनहमकौंनभायोइहांबैंकुंठकोआ
यबो ॥२३॥ दोहा ॥ व्रजमैंअरुबैकुंठमैं, जोजोकछुदरसात ॥ तुला
धारिकरिचित्तकों, तौलौंसबहीबात ॥ २४ ॥ जथा उदाहरन ॥
कबित्त ॥ ऊहांमनमोहनकुंवर नामरसभींनेंइहांनामजीरननारायन
कहांवहीं ॥ उहांकरकमलफिरावैंअलिबेलिभांतिइहांगदाचक्रलये
सबकौंडरांवहीं ॥ उहांगोपवधूवृंदमांझगरबांहींदियेंइहांएकरमांता
पैंपायपलुटांवहीं॥ पसुपंछीजमुनाथाकितहोतनागरयौंउहांबाजैंबंसी
इहांसंषहींधुधांवहीं ॥ २५ ॥

## अथ बैनगांनबर्ननं॥

॥ दोहा ॥ मुरलीअधरनिधरतहीं, छबिलषिलज्जितमैंन ॥ चर
थिरथिरचरहोतसुनि, कमलनैंनकीबैंन ॥ २६ ॥ जथा उदाहरन
॥ कवित्त ॥ ललितकदंबतरैंमुरलीअधरधरैंठाढेव्हतृभंगछबिछाजैंब
नमालकी ॥ धैंनुनचरततृणबछरानपीवैंछीरमृगानिकैंनीरदृगभीर
तिहिंकालकी ॥ उडतपंखेरूनभबीचठहरायरहैंनागरबिवसगतिजु
वतिनिजालकी ॥ जमुनागवनथकिथकिकैंपवनरहैंबाजैंजबवृंदाब
नबंसीनंदलालकी ॥ २७ ॥ दोहा ॥ कहिकैसैंकैसैंकहैं, जैसेंकिये
बिहार ॥ छिनवहिबिसरतनांहिव्रज, मांखनचाखनहार ॥ २८ ॥

## अथ माखन चोरलीला समर्ण ॥

सवैया ॥ रातहितैंव्रजगोपनकेलरकालियैंसंगफिरैंअंधियारैं ॥

भौंननिकौंननिमांझदुरचोदधिलेतनिकारिकैंअंगउजारैं ॥ नागरखायखवावतहैंहंसिजाछिनकोसुखकौंनउचारैं ॥ रेबसिकैंबइकुंठहुमैंधिगजोवहमाखनचोरबिसारैं ॥ २९ ॥

## अथ बनभोजन लीलासमर्ण ॥

दोहा ॥ बनभोजनलीलाललित, किंहिंविधिबिसरीजांहिं ॥ बिन गुपालबइकुंठबासि, कहो कौनसंगखांहिं ॥३० ॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ इहांकहांनंदओजसोदामैयाकरुनांमैंऔरहूनकोऊकरइयापुंजपाककी ॥ गोवर्द्धनकहांकहांखेलिनिकीठौरिआछीब्रजसोभाकहानिनसकतहोतबाककी ॥ नागरहंसिभोजनकरैंनंदलालप्यारेपीतपटवारेछबिछाजैंछांहढाककी ॥ मुक्तलोकवारूंहौंतोजबजबानिहारूंहैंगोपमध्यमंडलघमंडलीलाछाककी ॥ ३१ ॥ दोहा ॥ भोजनकरिबनबिहरिब्रज, आवतमदगजचाल ॥ सोधनदृगासियरातलपि, गोधनसंगनंदलाल ॥ ३२ ॥

## अथ गोधनसंग ब्रजआगमन लीला समर्ण ॥

कवित्त ॥ नीलघनराजतअरनतनसोभादेतरंगरंगआभानगअभरनजालकी ॥ कंचनदुकूलछोरदुहूंओरफहराततैंसीझुकिझूलनिललितबनमालकी ॥ संगसुरभीतअंगरंजितपहुपरैंननागरलटाकिगतिगंजतमरालकी ॥ कमलफिरांवनिऔआवनिअनूपलसीबसीउरऐसीरूपमाधुरीगुपालकी ॥ ३३ ॥ पुन कवित्त ॥ बेरगऊभूलकसुनतातियगोरीगांनदामिनीनिकरसीनिकरगृहतैंघिरैं ॥ गोधनकैंपाछैंआछैंनटवेपकाछैंस्यामचलतकटाछैंतियनैंननैंनसौंभिरैं ॥ गोरवनि

झरोषनिओबारिनिअटारिनतैंनागरियाफूलपातीगैलछैलपैंगिरैं ॥ हो तजबसांझउहिंगोकुलगलीनमांझकोटिबइकुंठसुखसहजबहेफिरैं ॥

## अथ दधि दानलीला समर्ण ॥

दोहा ॥ ब्रजझगरोदधिदानको, राधानंदकुंवार ॥ झगरतहैंबइ कुंठमैं, द्वारपालदुजच्यार ॥ ३५ ॥



## अथ दधि दानलीला समर्ण ॥



कवित्त गोरसकैलेतजहांजोरसप्रगटहोतसोरसबैकुंठनाथहून जानैंभारियेइतैंनंदलालअरुकीरतिकुंवरिउतैंरूपकीघटासीदुहुंओ रनिनिहारिये ॥ बातैंअनपीलीकहैंनैंनसनमानलहैं नागरगहत पटझुकिझिझकारिये ॥ मुक्तलोकबसिबेमैंसबहीबिचारिदेषोदानके लिकौतुककोंकैंसैंकैबिसारिये ॥ ३६ ॥ ॥ दोहा ॥ दानकेलिदैंआ दिब्रज, लीलाबहुसुषदाय ॥ पैंसुधिआवतफागजब, सुधिहूकी सुधिजाय ॥ ३७ ॥

## अथ फाग बर्नन ॥

॥ दोहा ॥ फागमासरितुउठतबहु, द्रुमनवपल्लवलाग ॥ जडहूकैंरो मांचव्हैं, बिथामदनतनजाग ॥ ३८ ॥ बरसानैंनंदगांवअति, उम डैंदलदोउवोर ॥ समरषेतसंकेतमैं, होतफागजुधजोर ॥ ३९ ॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ जोपैंमहासर्वोपरराजतबैकुंठधामतोपैं कौंनकामअइस्वर्जतेजसौंडरैं ॥ नंदीसुरबरसानौंनांहिइहांसमधांनौं फागबिनलागबिनऐसैंदिनक्योंभरैं ॥ कौंनगावैंगारनिधमारनिम चावैंभूमिनागरकुंवरबिनकौंनमनकौंहरैं ॥इतस्यामउतगोरीब्रजरीति

रंगबोरीहोरीबिनकोरीठकुराईलैंकहाकरैं ॥ ४० ॥ दोहा ॥ सुर नरमुनिजनबिबसलषि, ब्रजहोरीअभिराम॥आनंदकैंआनंदउलहि, बढतकामकैंकाम ॥ ४१ ॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ ब्रह्म लोकआनंदब्रजआनंदसमकहैलैकैंवहिनीरसकीरसनादहायद्यूं॥ ज बहिरहसरसबाढतबहसपेलिनागरजियजांनैंऔरकौंनपैकहायद्यूं ॥ दोऊवोरघुमंडिघटाज्यौंब्ररसतरंगातिंहिंसमैंकोध्यानमोहियतैंनहाय द्यूं ॥ स्यामअरुगौरिपरिएकब्रजहोरीपरिकोटिकबैकुंठनिकसुषहिं बहायद्यूं ॥ ४२ ॥ दोहा ॥ होतरंगीलेफागमैं, हियेरंगीलेऐंन ॥ महारंगीलेदिनसबैं; महारंगीलीरैंन॥४३॥ जथा उदाहरन ॥कवित्त॥ ठौरिठौरिचाचरचहुलमचैंचंगनकीअंगनिकीऔरैंदसाऔरैंरूपछांव हीं ॥ आनंदउरनिअतिअमितअपंडबाढैंनागरमिलनिदिनदावस रसांवहीं ॥ लाजओरुषाईतियसंगलैविबेकपातिभाजैंब्रजमैंतैंमारवा ननिदबांवहीं ॥ पौढिप्रीतजागानिनवलनेहलागांनिं ह्वांफागनसनेह निकेभागनिसौंआंवहीं ॥ ४४ ॥ दोहा ॥ छैलछलीब्रजरसिकजहां चोषचतुरईदाव ॥ नितहोरीकेषेलमैं, चितचोरीकोचाव ॥ ४५ ॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ रचिकैंकपटवेषडोलैंब्रजबाप्ररांन छलिआवैंछैलजेछबीलीनवबामहैं ॥ कबहुसिमिटिगहिलेतगोपवधू बृंदआंखिआंजिमांडमुषछाडैंगहिदामहैं ॥ उतदेतगारीइतभंडकुट होतभारीनागरकतूहलबढतधामधामहैं ॥ आनंदनिवासनित्यफाग कोहुलासऐसैंहोरीबिनहासमुक्तबासकौंनकामहैं ॥ ४६ ॥ दोहा॥ उडिगुलालआंधीपहल, डफगरजनअभिराम॥ रंगधारबरसततहां, गउरघटाअरुस्याम ॥ ४७ ॥ जथाउदाहरनकवित्त ॥ खेलतबिहा

रीझरीजवकुंजकुंजनिमैंबूडैमनआनंदमैंहेरैंनहिरतहैं ॥ नागरगुलालधूमिधूंधरिगगनचढैंछूटैंपिचकारीधारधारसौंभिरतहैं ॥ नूपुरनिनादसौंरहतपूरिवृंदावनधावतभरतनगभूपनगिरतहैं ॥ लागैंमुखरोरीउरतोरीमालबोरींरंगहोरीमांझगोरीझकझोरीसींफिरतहैं ॥ ४८ ॥ दोहा ॥ पटछूटतछूटतनहीं, रहैंखेलिरसभोय ॥ हारटूटिपायनिपरत, हारनमांनतकोय ॥ ४९ ॥ अथ कविवचन ॥ दोहा ॥ नागरियागतिरीझकी, क्यौंहौंजातकहीन ॥ दंपतिफागविहाररसर, भयोलीनमनमीन ॥ ५० ॥ जाकोहोरीपेलसौं, तनकहूहुवोनहेत ॥ पालओढसोमनुषकी, भयोमुलम्माप्रेत ॥ ५१ ॥ मुक्तादिकजेलोकसब, व्रजपरिडारूंवार॥उच्छवचारौंफागपरि, जेप्रसिद्धसंसार॥५२॥ धनव्रजधनव्रंजबासिया, धनव्रजपरमउपास ॥ धन्यफागरसरीतिव्रज, नागरहियैंनिवास, ॥ ५३ ॥ समतअठारासैंजुइक, दिनवसंतसुभमास ॥ व्रजबैकुंठतुलाकियो, ग्रंथनागरीदास ॥ ५४ ॥ इति श्रीव्रजबैकुंठतुलाग्रंथसंपूर्ण ॥

## अथ व्रजसार ग्रंथ लिख्यते ॥

श्रीव्रजरवनजयति ॥ दोहा—व्रजमोहनमोहनाप्रिया, अरुव्रजविपुनबिहार ॥ जनव्रजभुवबर्ननकरौं, मोमतिकैंअनुसार ॥ १ ॥

## अथ व्रजभूमिमहिमाबर्ननं ॥

दोहा—विचरतचढिवहुवांहननि, भूमनपरसतऔर ॥ व्रजमैंफिरतउवाहिनैं, स्यामरसिकसिरमोर ॥२॥ अथउदाहरन ॥ कवित्त ॥ कहूंकबिमानानिपैंकहूंखगपतिपीठहोतहैंअरोहधरपरसतनांहिनैं ॥ कहूं

गजराजहयसाजरथकंचनकेजापैंजदुबंसभांनसैंनबांयेदाहिनें ॥ जहांअतिप्रीतितहांदेतनऐस्वर्जसोभानागरभयेहैंगोपलीलाअवगाहिनें॥ प्रभुताईनांहिनैंनआंनैंमनमांहिनैंह्यांत्यागाबांहिनैंकौंब्रजडोलतउवाहिनें ॥ ३ ॥

## अथ ब्रजभूमि अंगराग बर्नन ॥

दोहा ॥ औरैंतीरथभूमिजे, इहिंबिधिनाहिंदरसात ॥ ब्रजभुवहरिपदकवलरंग, रंगीरहतदिनरात ॥ ४ ॥ जथाउदाहरनकवित्त ॥ कोऊभूमितीरथकीश्रोणितसौंसनिरहीमहारथीबीरनकीसैंनजांलरीहैं ॥ कोऊभूमितीरथकीभस्मकुंडमंडितहैधूमजग्यधूंधरीतिबिप्रमिलिकरीहैं ॥ मथुराश्रीजमुनानिकटसुपरासीभूमिकौसचौरासीजिहिंनागरमतिहरीहैं ॥ गोपीकुचकुंकुमलग्योहैंलालपायनसौंब्रजभूमिहरीउहिंकुंकुमसौंभरीहैं ॥ ५ ॥

## अथ ब्रजरज महिमा बर्नन ॥

दोहा ॥ जद्यपिन्हातनउर्द्धगति, जातिच्यारहैंपांनि ॥ तदपिनतीरथजलकोऊ, ब्रजकीधूरिसमांनि ॥ ६ ॥ अथ उदाहरन कवित्त ॥ चाहैंगुल्मलताभयोऊधौब्रजधूरिकाजदंडवतबिधिइंद्रपरसतथलहैं ॥ लुटतअक्रूरब्रजधूरिमांझभूरभागपरसतरागबाढ्योउरमैंअमलहैं ॥ बालकबिनोदलीलानागरगुपालकरैंब्रजधूरिचापैंसापैंसपाजेसकलहैं ॥ ब्रजधूरिधूसरतस्यामअंगरापैंब्रजधूरिकैंनसमऔरतीरथकोजलहैं ॥ ७ ॥

## अथ ब्रजभूमि कृष्णमुख कमलस्परस बर्नन ॥

दोहा ॥ अतिप्यारीसबअवनितैं, ब्रजअवनीअभिराम ॥ व्हैंस रूपबछरानिकैं, चांपतचूंमतस्याम ॥ ८ ॥ यथाउदाहरनकबित्त॥ तीरथमहीहैंजेपुराननिकहीहैंसबतामैंयहसबौंपरधारालेहुजानिकैं ॥ कोसचवरासीसुपरासीबनकोससबताकीयेअभासीनैंकधामच्यारपानिकैं ॥ नागरकमलपदअंकितकरतपुनयाहूतैंअधिककीसोसुनिजियआंनिकैं ॥ भईजगधूमैंकहामहिमांकहूंमैंदेषोब्रजभूमिचूमैंहरिरूपबछरानिकैं ॥ ९ ॥

## अथ ब्रजाथिरचर कृष्णमय बर्नन ॥

दोहा ॥ कहतकहतकहांलगिकहैं, अबमहिमासरसांनि ॥ थिर चरजुतब्रजभूमिसब, कृष्णमईहैंजांनि ॥ १० ॥ जथाउदाहरनकवित्त॥कृष्णरूपगोपीगोपगायसबकृष्णरूपजमुनागोवर्द्धनयेकृष्णरूपमांनिलैं॥कृष्णरूपद्रुमजातफूलफलपातपातबिधिकौंदिपायेकृष्णरूपउरआंनिलैं ॥ कृष्णरूपनागरकपोतशुकसारकादिकृष्णलीलागावैंमनप्रेमसरसांनिलैं॥ कृष्णकेलिकौतिककोआलयआनंदरूपजेतोब्रजमंडलसोकृष्णमईजांनिलैं॥११॥तदनांतर नंद जसोमति गोपी गोपनि प्रति गोपाल प्रीति बर्नन॥दोहा॥ब्रजमहिमाकहिअब कहूं,जोब्रजजनसौंप्रीत॥राषीनागरनेहकी, जगसौंउलटीरीत॥१२॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ जाकेपदपरसनिकौंतरसतविश्वजिंहिंब्रजग्वालपेलिमांझपयेनचढायेहैं ॥ जाकौंदेवजग्यमैंबुलावैंनावैंसोयौ ब्रजनंदएकथारमांझजैंयकैंसिहायेहैं ॥ जाकीमायाबांधिराखे

सुरनरमुनिगननागरसोजसुधापैऊषरबंधायेहैं ॥ जांनैलैनचायेऔ रदारमईपूतरीज्यौंप्रेमबसताकौंब्रजबालनिनचायेहैं ॥ १३ ॥

## अथ ब्रजजन प्रत्य हरि आधीनता बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ हरिजलब्रजजनमीनहैं, ब्रजजनजलहरिमीन ॥ ब्रजजनहरिआधीनहैं, हरिब्रजजनआधीन ॥ १४ ॥ जथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ आवतबुलायेंदौरिगावतगवायेस्यामनाचतनचायेंनित्यकरैंकह्योकह्योहैं ॥ जैंवतजिवायैंजलपीवतपिवायेंहठमांगैं तरसायैंमधुमईवहमह्योहैं ॥ नागरचरावैंगायटहलमेंसावधानबनरषवारैंप्यारैंवामसिरसह्योहैं ॥ बिश्वकेचराचरसकलबसऔरजाकैंसो ह्यांब्रजदेबिनकैंबसपरिरह्योहैं॥१५॥तदनंतर मोहनमुष केवल श्रीवृषभाननंदनी नाम रटन बर्ननं ॥ दोहा ॥ मुरलीकीमालाकरी, नंदलालाबसहेत ॥ राधेराधेरटतनित, गूढमंत्रसंकेत ॥ १६ ॥ यथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ जाकोनामसेसरटैंसिवआदिसुररटैंमुनिगन नरनारिरटतनहटहीं ॥ देवओअदेवबधूनागबधूनृपबधूरटतहैं नांव छांडिवटकेकपटहीं ॥ कमलाकमलमुषअमलरटननामसेवासावधानरहैंपायननिकटहीं ॥ जाकौंसवरटैंसोनागरतटजमुनाकैंमुरलीमैं राधेराधेनामनित्यरटहीं ॥ १७ ॥

## अथ प्रियाप्रति प्रियलालसा बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ मनमोहनकोलालसा, सबजगउरसरसात ॥ मोहनकौंप्रियलालसा, मिटतनहींदिनरात ॥ १८ ॥ यथा उदाहरन ॥ ॥ कवित्त ॥ औरजाकोबंसीसुनिबेकौंतरसंतसोबराधाबैनसुनिबेकौं

हियैंसरसतहैं ॥ ताकीसवक्रपाचहैंचहैंकृपाराधाकीसोइकटकरहैं नैननांहिग्रगसतहैं ॥ जाकेपायपंकजनिरापैंकुचबीचकितीनागारियापायनसौंनैंनपरसतहैं ॥ जाकेदेषिबेकौंसवतरसतसोईहरिराधामुषदेषिबेकौंनित्यतरसतहैं ॥ १९ ॥

## पुन लालसा बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ मोहनमतिबौरीभई, ढौरीलागीचित्त॥ राधादरसनकारनैं,रहतअटातरनित्त ॥२०॥ यथा उदाहरन ॥ कवित्त॥सांवरेविहारीजूकैंगौरीएकचितचुभीताकेअटाछांहमैंअथांईप्रेमफंदकी॥ लोचनचकोररहैचौंकतसेवाहीऔरबाढीअतिआसामुषचंद्रिकाअमंदकी॥ षरकैंकिंवारजबषिरकीकेनागारियाटकझकलागिउठैंप्यारेनंदनंदकी ॥ झांकतहीरूपकोउजारोव्हैंदरीचैंमांझनैननिकौंसौंचैवेमरीचैंमुषचंदकी ॥ २१ ॥

## तदनांतर प्रियापद महावर टहल बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ जगलषमीसेवतजुवह, सेवतहरिकेपाय ॥ सोहरिराधापगनिनित, जावकदेतबनाय ॥ २२ ॥ यथा उदाहरन॥कवित्त॥ जाकेलियेंसिंधुमथ्योकरिकैंजुश्रमभारीताकीछटाजगमैंभईप्रकासमानहैं ॥ तनसुषत्यागैंनरताकैंकाजतपकरैंदेवओअदेवचहैंकृपासरसानहैं ॥ ब्रह्मविश्वजानीवइकुंठरानीसर्वोपरनागरकहांलौंकरौंप्रभुताबषानहैं ॥ ऐसीयेरमासोताकेपायनपलौटैंसोतोराधापदजावककोसेवामैंसुजानहैं ॥ २३ ॥

## अथ प्रियापद कमल महावर भरन बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ राधापदपंकजनिरषि, इकटकलाललुभाय ॥ लियैं महावरहाथमैं, रंगभरयोनहिंजाय ॥ २४ ॥ यथा उदाहरन ॥ कवित्त ॥ पीतपठपौंछपायदेतहैंमहावरपीतरवनिरूपरीझनैंनानि षगायबो ॥ रंगहिभरतहियदोऊरंगरंगेजांहिदोऊवोरबाढयोप्रेमप गिवोपगायबो॥ कंपरोमस्वेदअंगलगतअनंगतंद्रातबबनमालगहिला लहिंजगायबो ॥ लियैंपायगोदरहैंनागरवेभूलिभूलिघरोपावपावक लौंजावकलगायबो ॥ २५ ॥

## अथ महावर सिंगारांतर बैंनीगूंथन बर्ननं ॥

॥ दोहा ॥ सेवाअंगसिंगारमैं, परमचतुरघनस्याम ॥ गोरीकी बैंनीगुहत, पुरवैंमनकेकाम ॥ २६ ॥ यथा उदाहरन ॥ कबित्त ॥ ह्लायकैंगुलाबजलबारबगरायब्रडेबैठीआयबनीजहांफूलनिकोसैंनी जू ॥ आगैंधरिदर्पननिहारैंमुषमोहनकोताहीमांझचलतकटाच्छल च्छपैनीजू ॥ पीतजुहीफूलनकौंनागररचतसीसबैठेजुगजानुकाटि चापसुपदैनीजू ॥ ल्यायभुजबीचअरसायअंगमुरिहुरिरीझबैंनीगूंथ नकोदेतमृगनैंनीजू ॥ २७ ॥

## अथ बैंनी गूंथनांतर सिंगाररचन बर्ननं॥

दोहा ॥ परसतहीव्हैंबिबसापिय,राधेतनसुकुंवार॥ सुघररायकहि यततऊ, करिनहिंसकतसिंगार ॥ २८ ॥ यथा उदाहरणकवित्त ॥ षंजनसेनैंनस्यामअंजनसकैंनभरिउतैंकंपइतैंप्रेमजलसरसातहैं ॥

हारपहिनातपियहाथजातकहूंतबटेढोकरिभौंहैंसौंहैंस्यामासतरातहैं॥ सीरोतनस्वेदअंगपिस्योपटपीत्तरंगउपजअनंगसुरभंगवतरातहैं॥ सपीसह्मरावैंसबधीरजबंधावैंतऊनागरसिंगारमैंसह्मारभूलेजातहैं २९॥

## अथ सिंगारांतरप्रियामुखकवल बीरीदैंन बर्नन ॥

दोहा—तियासिंगारापियपांनदैं, चितईकरिभुवभंग ॥ बीरींनीरीहूनगइ, भईनैननिगतिपंग ॥ ३० ॥ यथाउदाहरनकवित्त ॥ नागरीनवलगुनआगरीरंगीलीजाकोबाढ्योहैप्रकासमुखचंदकुंजभौंनमैं ॥ बांकीभौंहैबडेनैनकहतबनैंनछबिरह्योहैसरसरंगवरसाचितौंनमैं ॥ चहैंसुखदैंनमुपदैंनबीरीप्यारीजूकैपैंनचलैंकरउतरूपसरसौंनमैं ॥ सकिजातचकिजातछकिछकिजातलालसिथलव्है जातगातभौंहभंगहौंनमैं ॥ ३१ ॥

## बीरीदैनांतरप्रियाबदनइकटकरीझाचितैंबौ बर्नन ॥

दोहा—मोहनकेदृगमत्तअलि, इतउतकहूंनजाय ॥ राधाआननकमलमैं, इकटकरहैलुभाय ॥ ३२ ॥ यथाउदाहरन ॥ कवित्त ॥ सारीकोकिनारीगिर्दकंचनदिवारमांझदृगद्वैसभासरप्रफुल्लकौलसौंभरे ॥ भौंहैंमधुपावलिसिंगारलताअलकानिफबेकनफूलफूलफूलेछविसौंभरे ॥ नासिकासिरूकैढिगलालागुलक्यारीबालानागरिअधररंगाचितवितकौंहरे ॥ राधामुखबागबीचखंजनगुपालनैनभूलेभ्राजचंचलताइकटकव्हैपरे ॥ ३३ ॥

## तदनांतरप्रियाअंगसुगंधलगावानि बर्नन ॥

दोहा—इततैंइकटकलखिकुंवर, अतरलगावतअंग ॥ उततैंअद्भु

तन्हैपरत, भौंहभंगमैंरंग ॥ ३४ ॥ यथाउदाहरन ॥ कवित्त ॥ रचि कैसिंगारचारस्यामाअभिरामाबैठीढिगस्यामसुंदरकैंसोभासरसात ही ॥ दोऊओरमोरछलहलतचलतभौंरभूषनबसनउठीजोतिउफना तही ॥ करलैंसुगंधस्यामहेरयोमुषनागरिकोचितईढुराइनैंनकछूमु सक्यातही ॥ तबलालल्लागेअंगरागाहिलगावनिएसतरव्हैंजातगात अतरलगातही ॥ ३५ ॥

## अथ सबगंधादिसिंगारांतरप्रियापिय गांन बर्ननं ॥

दोहा ॥ नवलकिसोरीचतुरत्यौं, तैसेचतुरकिसोर ॥ गानतांन अबरहसिको, बहसिबढीदुहुंओर ॥ ३६ ॥ कहावीनजडकोकिला, लागतश्रवनकठौर ॥ लहलहातनीकोउठैं, तांननिरंगहिलोर ॥ ॥ ३७ ॥ पियधीरजठहरैंनहीं, गाहिरैंसुरगुनगांन ॥ रागरसासवसिं धुकी, लहिरैंउपजततांन ॥ ३८ ॥ रूपअगाधाचतुरमनि, राधा रागउचारि ॥ कियेमूरछितस्यामकौं, बंसीबैंरसभारि ॥ ३९ ॥ य थाउदाहरनकवित्त ॥ दुहूंसीसजूरासोहैंहाथनितंमूराबीनपरमप्रवी नगोरीगांनलैंउचारयोहैं ॥ छायोसुरकाननिछकायेपियप्राननिओ छूटिगिरयोअंसजंत्रस्यामनसझारयोहैं ॥ रीझिमुरछावैंमुरछाय ठहिरावैंअंगनागरितरंगतांनमनवोरिडारयोहैं ॥ ताहिकियोबिबस घुमायगतिमतिडारीजाकींबांसुरीनैंब्रजबडोसोरपारयोहैं ॥ ४० ॥

## अथ गानांतरप्रियामुखचितैंभंवर निवारन बर्ननं ॥

दोहा ॥ मोहनराधामुषलपैं, अमलउजारीमांह ॥ बहुरिचंदको डीठडरि, करतमुकटकीछांह ॥ ४१ ॥ यथाउदाहरन ॥ कवित्त ॥

नवलनिकुंजमंजुकालंदीकेकूलजहांरहीझुकिझूलिलताफूलनिकेभा रहीं ॥ स्यामासुखदाईतहांअमलजुन्हाईआईऔरैछबिछाईछितसे व्यकोटिमारहीं॥ नागररसिकलालप्रेममतवारेप्यारेराधारूपदेषिदे षितोरितृणडारहीं॥चंद्रमाकोडीठडरिकरतमुकुटछांहपीतांबरगाहिठा ढेभंवरनिवारहीं ॥ ४२ ॥

## तदनांतरबिहार बर्ननं॥

दोहा॥ नवनिकुंजनिभृतसुतहां, रहीछिपाछबिपाय ॥ बिचगो रीअरुसांवरैं, रह्योरंगसरसाय ॥ ४३ ॥ यथाउदाहरन ॥ कवित्त ॥ लहकिलहकिजातलगिकैंपवनलतामहकिमहकिऊठैमालतीसुबास हैं ॥ गहकिगहकिगावैंकोकिलातरनचढीकुंजछबिपुंजकामसेवतनि वासहैं॥ नागरियास्यामास्यामसौंहैंसुषसैंनीपरदेषैद्रुमरंध्रनिनकोऊ सपपासहैं ॥ दोऊमनहरैंदोऊरीझिरीझिअंकभरैंअंगनिअनंगबा ढ्योरंगमैंबिलासहैं ॥४४॥ दोहा ॥ बाढीछबिरतिसुखसमैं, काढीत नककढैंन ॥ जुगलकेलिमनरसरंग्यो, ओरैरंगचढैंन ॥४५॥ यथा उदाहरन ॥ कवित ॥ राधामनमोहनअगाधारूपरंगभरेभुजभररि झलिकामकेलिसरसायदी ॥ पगशुकसारिकादिजकिथाकिकारिडा रेनूपुरऔकिंकिनींकीझनकसुनायदी ॥ दूरहीहटकरापीकुंजद्वारअ लिसैंनीस्वेदअंगमिलीलैंसुबासपहुंचायदी ॥ हुतीललितादिजेलता नवोटनागरितेदेपनसकतप्रेमछकनिछकायदी ॥ ४६ ॥ अथसुरतां त सरूप बर्ननं ॥दोहा॥ प्यारीछबिन्यारीबढी, तनआलसबसमैंन॥ मुषलषिपियविस्मयरहे, नैंननिपललगैंन ॥ ४७ ॥ यथा उदाह

रनकवित्त ॥ छीनकटिछूटेबारआयेफैलिआननपैंआधैसीससीसफूलबैंनांझुकिगोमहा ॥ टेढ़ीभईबेंदीहारसरकेसिंगारलपिमोहूसौंहैं न्यारेमेरेलोयनकरैंहहा ॥ बदनगुराईमांझअरुनाईपियराईनागारियाकैसैंनैनसिथलढुरैंमहा ॥ रूपहैंकिढैरीहौंकिनैंनानिठगौरीहैंकिस्वपनौंकिसंभ्रमकिसांचहैंकिहैंकहा ॥ ४८ ॥

## अथ सुरतात्त आरसनैंननि सरूप बिलोक बर्ननं ॥

यथाउदाहरन ॥ दोहा ॥ जुरैंजुरैंफिरिहसिमुरैं, घुरैंढुरैंरहिजांहि ॥ लोयनलहिरैंनिरषिपिय, धीरजठहरैंनांहि ॥४९॥ अरसांनैंघूमतझुकत, सरसांनैंछबिझैंन ॥ बिहसिढुरांनैंपीयपैं, नींदघुरांनैंनैंन ॥ ५० ॥ जबपलआवैंझुकतपिय, दर्पनदेतादिषाय ॥ तबअपनीअंषियांनपर, अंषियांरहतलुभाय ॥ ५१ ॥ नींदझुकीपलनिरषिपिय, देतहैंपानबनाय ॥ उतनैंनानिकेषुलतही, इतबीरीछुटिजाय ॥ ५२ ॥ भौंरनिवारतबदनलषि, मनधनवारतजात ॥ फूंकिजगावतलालतब, पुलैंनैंनमुसिक्यात ॥ ५३ ॥ सषीलषैंदुरिद्रुमनिमैं, ह्वैंगइचित्रसरीर ॥ निसउनदौंहैंद्दगनिपैं, भईद्दगनिकीभीर ५४ अरसांनीनिरषतप्रिया, जातबिहानीरैंन ॥ नैननिलषिपियकैंभये, रौंमरौंममैंनैंन ॥ ५५ ॥ धरैंचिबुकतरहाथद्दग, देषतनींदघुमार ॥ लगेरूपकैंरहचटैं, नाहिंपौढतरिझवार ॥ ५६ ॥ लषिउरझेसुरझैंनहीं, सबनिसगईबिहाय॥आरसउरझेद्दगनिमैं, पीयरहेउरझाय॥५७॥ क्यौंसुरझैंआरसभरे, नैननिउरझेनैंन ॥ नागरियाकेहियबसो, यहरूपारससैंन ॥ ५८ ॥ यारूपारसरैंनिकौं, जबहीसकैंनिहारि ॥

तनकेनैनानिमूंदिदैं, मनकेनैनउघारि ॥ ५९ ॥ नागरिनैननिजिहिं लप्यो, यहरूपारसरैन ॥ तिनकेनैनसुनैनहैं, औरनैननहिनैन ६० सारसदृगआरसभरे, चितवनिकरतविलास ॥ यारसकेवारसस रस, व्रजजननागरिदास ॥ ६१ ॥ परमतत्वकोतत्त्वव्रज, नागर विपनविहार ॥ जान्यौंचाहैंसारयह, तोतूपढिव्रजसार ॥ ६२ ॥ स त्रहसौनिंन्यानवैं, पोसजुसुदिरविवार ॥ नोमीनागरिदासयह, कि योग्रंथव्रजसार ॥ ६३ ॥ इति श्रीव्रजसारग्रंथसंपूर्ण ॥

## अथ बिहार चंद्रिका लिप्यते ॥

दोहा ॥ कुंडलिया ॥ नवलजुगलसहचरिनवल, श्रीगुरुवनन वकुंज ॥ इनकीकृपामनाइकहौं, नवलकेलिरसपुंज ॥ १ ॥ नवल केलिरसपुंजकहौं गिरबनजमुनांकी ॥ नागरकृपामनांउमुरलिहरि दुपदमनांकी ॥ अरुवंदौंअनुराग दुहुनिकौंअमितअमलकल ॥ नवकासरितबिहारचंद्रिकाकहौंकछुनवल ॥ नवलजुगलसहचरिन वलश्रीगुरुवननवकुंज ॥ इनकीकृपामनाइकहौंनवलकेलिरसपुंज ॥ ॥ १ ॥ कवित्त ॥ वृंदावनकुंजनकेरहसिउपासकजेनिसदिनस्या मास्यामहीकोगुनगांवनौं ॥ सज्जनसनेहीसुपदाइकरसिकमहासुनि लीलालोचननिनीरढरकांवनौं ॥ नागरियादासहौंहितिहैंसंतप्यारे यहैंचंद्रिकाबिहारग्रंथताहीकौंसुनांवनौं ॥ बादीआंनधरमीताकैंबि द्याअभिमानहोइजासौंयहजाहीताहीभांतिकैंदुरांवनौं ॥ २ ॥ दोहा ॥ नित्यबिहारीलालसंग, परमप्रियासुकमार ॥ भूमिरैनतारेनतैं, इन केअधिकबिहार ॥ ३ ॥ ॥ छप्पय ॥ नितिराधानंदलालरूपर

सरासससनेही ॥ नित्यलगनरसमगनकरतकलकोलिअछेही ॥ नित्य दुहुनिचितचाहचटपटीचौपनवेली ॥ नित्यसुषदसंकेतरचावतरुचि रसहेली ॥ तैसोकुसमितबनमनौंमनमथसरपंजरकियो ॥ नागरनि त्तबिहारकौंलषिदंपतिहुलसतहियो ॥ ४ ॥ ॥ चौपाई ॥ उज्जल पक्षिकीरैंनिचैंनउज्जलरसदैंनी ॥ उदितभयोउडिराजअरुनदुतिम नहरलैंनी ॥ ५ ॥ महाकुपितव्है कामब्रह्मअस्त्रहिंछोडयोमनौं ॥ प्राचीदिसतैंप्रजुरतिआवतिअगनिउठीजनौं ॥ ६ ॥ दहनमानपुर भयेमिलनकौंमनहुलसावत ॥ छावतछिपाअमंदचंदज्यौंज्यौंनभ आवत ॥ ७ ॥ जगमगातबनजोतिसोतसुअमृतधारासे ॥ नवद्रुम किसलयदलनिचारुचमकततारासे ॥ ८ ॥ स्वेतरजतकीरैंनचैंनचि तमैनउमहनी ॥ तैसीमंदसुगंधपौंनदिनमनिदुपदहनी ॥ ९ ॥ म धिनायकगिरराजपदिकबृंदाबनभूपन ॥ फटिकसिलामणिश्रृंगज गमगतदुतिनिर्दूपन ॥ १० ॥ सिलसिलाप्रतिचंदचमकिकिरननि छबिछाई ॥ बिचबिचअंबकदंबझंबझुकिपायनिआई ॥ ११ ॥ ठौरठौरचहुंफेरढेरफूलनकेसोहत ॥ आवतसुषदसुगंधअंधमदभंवर बिमोहत ॥ १२ ॥ बिमलनीरनिर्झरतिकहौंझरनासुपकरना ॥ महा सुगंधितसहजबासकुंकुममदहरनां॥१३॥ कहौंकहौंहीरनपचितराचि तमंडलसुरासके ॥ जटितनगनकहौंजुगलषंभझूलनविलासके ॥ ॥ १४ ॥ ठौरठौरलपिठौररहतमनमथसोभारी ॥ बिहरतबिबिधिबि हारतहांगिरपरगिरधारी ॥ दोहा ॥ कहतिकहतिकहांलगिकहैं, अ बकबिछबिअभिराम ॥ प्रियाकमलपदपरसहित, धरयोरूपगिर स्याम ॥ १६ ॥ छिपातीयबनमित्रसौं, मिलतभईबसरूप ॥ निर

षिभयेआतुरअतन, रसिककुंवरव्रजभूप ॥ ॥ चौपाई ॥ चलेल
टकिगिरवोरलालचितचोरबिहारी ॥ मिलनमनोरथकरतबसीउर
प्रानपियारी ॥ १८ ॥ चढिगिररसिककिसोर मुरलिकाअधरधरीहैं
अतिआकर्षनमंत्रमधुमईधुनिउचरीहैं॥१९॥ कुहकिउठेबनमोरकंदि
रागरजतझांई॥चितचक्रतमृगबृंदबिथामनमथसरसांई॥२०॥ पहुंची
महलनिजायकछुकधुनिथोरीथोरी॥राधेराधेसुनतनांमानिजचलीकि
सोरि॥२१॥कवित्त॥भीतरितैंबाहिरनिकासिपायधारचोतबअंधकारि
फारीभूमिपैठ्योढिगसेसकैं॥ परीहैंअवाईचंद्रचंद्रिकाओदामिनीपैंउ
तसुभसुगनव्हैंकुंवरव्रजेसकैं॥भोरकैसोजानिकैंप्रकासपंछीबोलिउठे
घिरिगईभौंरभीरनागरिसुदेसकैं ॥ देषीतबचलतअचलतेऊचलभये
हलचलपरीधूमधीरजनरेसकैं ॥ २२ ॥ चौपाई ॥ धोषैंपरेचकोर
मोरअलिशुकसंगधाए ॥ चित्तचाकितव्हैरहतअरबरतअतिअकुला
ए ॥ २३ ॥ झुनकिझुनकिनूपुरानिछईधुनिबनसुषसाधा ॥ कुंजनि
कुंजप्रकासहोतआवतश्रीराधा ॥ २४ ॥ दोहा ॥ आवतदेषीभांव
ती,रूपरासिसुकवार ॥ मुरलीकटिअटकाइकैं,उतरतनंदकुंवार
॥ २५ ॥ सवैयो ॥ मानहरैंहरैंपायधरैंउतरैंगिरश्रृंगतैंबांहझुलाए ॥
छोरपीतांबरमोरगहैंछविसौंमगहीमगल्यावतलाए ॥ बाहुलतानिल
तानिरवारिकहौंझुकिकैंनिकसैंअकुलाए ॥ छाकचढीगिरकेजुउत
रकीनागरिदेषतदेहभुलाए ॥ २६ ॥ दोहा ॥ किधौंचंदप्रतिचंद्रि
का,किधौंदामिनिघनघोर ॥ योंमिलिगरबहियांचले, जमुनावोर
किसोर ॥ २७ ॥ कवित्त ॥ चलेगिरवोरतैंमरालचालप्रियापीवगा
वैंगांनमंदधुनिआवैंतटिजलकैं ॥ चहौंओरभौंरमृगवृंदघेरैंहरैंसुप

ललितन्लुनाईरूपआननपैंललकैं ॥ नागरिकुंवरिसुपश्रमकनवारि ताहिपौंछिपीतपटसौंनिपटहरिहलकैं ॥ दोऊगरबांहींधरैंदोऊदेतपैं डहरैंदोऊमुरिदेषबेमैंलागतनपलकैं ॥ २८ ॥ दोहा ॥ तिमरकुंज आवततऊ, मगपावततिहिंबेर ॥ दंपतिअंगउजासकौ, भौमंडल चहैंफेर ॥ २९ ॥ चौपाई ॥ अतिनिर्जनएकांतमदनतसकरसेवतब न ॥ द्रुमपातनकीछांहछिपाछबिछाइरहीघन ॥ जहांजहांसुंदरटो रलहतआनंदरसबाढे ॥ ठठकितहांगहिलताळूंबिफिररहतहैंठाढे ॥ ॥ ३० ॥ तांनलेतपियसगमिलीऊचैंसुरस्यामा ॥ गावतकरतकलो ललोललोचनबहोभामा ॥ ३१ ॥ इहिंबिधिरागसमाजसाजलैंजमु नाआए ॥ मत्तद्विरदमनौंअगडतोडिगहगडसौंधाए ॥ ३२ ॥ नाव चावसौंचतुरसपिनजमुनातटिलाई ॥ बरनबिमानबिमानकरतसो भाउफनाई ॥ ३३ ॥ हाटिकहीरनजटितस्वेतअगनितछबिबाढी ॥ ससिकिरननिमिलिझलमलातअतिद्युतिभईगाढी ॥ ३४ ॥ बंगला चारसुढारमंजुमोतिनकीझालरि ॥ जगमगातनवजोतिकरतिचकचौं धिहालरि ॥ ३५ ॥ जारीजरीजराइकटहराजगमगजोति ॥ ठौरठौ रफबिलगेअमलमनिगनबहोमोती ॥ ३६ ॥ कनककमलमनिज टितअग्रअतिसैंछबिसोहत ॥ ताबिचआएभंवरस्यामसमनमथमनमो हत ॥ ३७ ॥ छबिसौंनिहुरिचढावतिप्रियहिभुजनभरिप्यारे ॥ दु हुंदिसिइकटकरहेरूपचितवतद्दगतारे ॥ ३८ ॥ सोभासंपतिजीति मीतमिलिबैठेदंपति ॥ चढैंललितललितादिनवलनवकाकछुकंपति ॥ ३९ ॥ परसिअमलपदकमलमनौंसात्विकभयेभारी ॥ कंपनीर डगमगनिलगनियातेंसुषकारी ॥ ४० ॥ दोहा ॥ लपटिरहीपतिवा

रइक, नवलसपीसुकुमार ॥ मानौंकदलीपंभप्रति, मुक्ताबेलिविहार ॥ ४१ ॥ चौपाई ॥ नवलमलाहैंदेपिद्दगनकोछुटितसलाहैं ॥ चलवतिचंपाचारुकरनजगमगतछलाहैं ॥ ४२ ॥ सोहतस्वेतलिबासतासकेललितलपेटा ॥ सिरकलगोकीहलनिचलनिमनौंमैंनचपेटा ॥ ४३ ॥ हलतनवीनैंहारुचारुझीनैंतनजामां ॥ अतिसुदेसनरबेसबनीनवसुंदरबामां ॥ ४४॥ चमकिचपलताटंकबंकअलकैंझुकिझूलत ॥ मुषगावतगुनस्यामकामधुनिसुनिसुधिभूलत ॥ ४५ ॥ चंपावलिदुहुंओरचलतऔसीछबिलागैं ॥ मनौंबहोपाइनिपाइधाइकढिसोभाआगैं॥४६॥यौंजमुनांबिचिनावधारहीधारचलाई ॥ पूरनचंदप्रकासछाइराहिबिमलजुन्हाई ॥४७ ॥दोहा॥ हीरनकेभूषनमुकट, रजतबसनसिंगार॥ उभैंअंगबांनिकभई,जौंन्हछांहतिंहिंबार४८॥चौपाई॥बैठीदंपतिनिकटिललितललितादिकगावैं ॥ रसगोलकढोलकबाजिबोंननिपरनमिलावैं॥४९॥ रागतरंगनिरंगहासरससरासबढ्योहैं॥ चितछाजैंआनंदमहलकैंउमगिचढ्योहैं ॥ ५० ॥ प्रियागांनरसमत्तभयेतनमनसववारत ॥ रीझकोऊसिरनावतकोउमुषभंवरनिवारत ॥ ५१ ॥ काननितांननिकेबितांनसेतानिदयेहैं ॥ पसुपंछीहूसुनतगांनधुनिबिबिसभयेहैं ॥ ५२ ॥ धुनतसीससिरबधूसुनताविचमुरलीमोहन ॥ नभबिमानसंकुलितफूलबरषातिथकिगोहन ॥ ५३ ॥ कुसमितमईप्रवाहभईकालिंद्रीगोरी ॥ जितततिनवकाचलतअमरतितबरपतझोरी ॥ ५४ ॥ दुहूंतीरतरुभीरुनीरसाषाझुकिपरसत ॥ बिचिबिचिवृंदाटहलमहलफूलनकेसरसत ॥ ५५ ॥ कहौंनलिनकेदलिनरुचिररुचिरापीसैंनी ॥ सीतलपवनपरागलियेंआवतसुपदैंनी ।

॥ ५६ ॥ सुंदरपुलिनपुनीतकहूंकहूंबिचनिकरीहैं ॥ समरषेतकिधौं सेतजरीकीफ़रसिकरीहैं ॥५७॥ दोहा ॥ सलिलबीचसुथरीपुलिन, तहांलेसनहिंपंक ॥ मानौंमोहनहितलियैं, जमुनांअंकपरजंक ॥५८॥ चौपाई॥दुहुंदिसितहांगंभीरतीरनिरमलगतिहरई ॥ चलतनावचित चावचमकिजलमीनउछरई ॥५९॥ मनहुरजतदुतिपत्रतत्रचमकंत सुहाई ॥पूरनचंदप्रकासनीरझिलमिलिछबिछाई ॥ ६० ॥ कवित्त ॥ जमुनांकेबीचफैलेझिलिमिलिछिपाकरकीपावतनपार तिहिंसोभा केबषानको ॥ चलीजातमध्यधारनवकाबिहारचारकैधौंप्रतिबिंबय हताकेरतनानिको ॥ किधौंदीपमालकाकोउच्छववरुनगृहनागरप्र कासयहजोतिसरसानिको ॥ किधौंकोरिकोरिकअह्लातचंदचारुकि धौंचमकैंचपलभयोचूरचपलानिको ॥ ६१ ॥ दोहा ॥ झिलिमि लिहींझिलमिलिचले, हिलमिलिकरतबिनोद ॥ फिरेदूरतैंपूररस, पेलतहसतप्रमोद ॥ ६२ ॥ ॥ चौपाई ॥ रहीपाछलीरातिरसम सीनवलरंगीली ॥ निरषिप्रियेंआलसबसअंपियांपरमरसीली ॥ ॥ ६३ ॥ पायचैंनरसऐनसैंनहितचलेभांवते ॥ महामधुरधुनिगांन तांनवहभांतिगांवते ॥ ६४ ॥ पुनतलहटीतीरनीरसोभाजुभली हैं ॥ पातनकीपरछैंयांआवतनावचलीहैं ॥ ६५ ॥ चितवति चलतिनिकुंजकुंजरहबोनिसजामैं ॥ यामैंयामैंकहतयामैंनहिवामैंवा मैं ॥ ६६ ॥ मदनजुन्हैयाकुंजसदनसरसींदरसींइक ॥ परमप्रभा कीरासिनिरषिउपजतदृगकौतिक ॥ ६७ ॥ तहांकुंजकेमूलनावच लिलगीकिनारैं ॥ पहिलैंप्रीतमउतरिपानिगहिप्रियाउतारैं ॥ ६८ ॥ ॥ दोहा ॥ मदगयंदगतिमिलिचले, ॥ आलसअमलरसाल ॥ होत

चालमैंचालचित, मालमहालमैंहाल ॥६९॥ चलतजातसुमिरनक रत, नवलजावकीकेलि ॥ कीनोंकुंजप्रवेसमिलि, सवसुपसागरझे लि ॥ ७० ॥ प्रियारहीपलटनिवसनि, गएअटापरश्याम ॥ कोटि कामसेवतसदा, सोसुंदरसुपधाम ॥७१॥ कवित्त ॥ सोएसुपसैंनी परछविसौंरसाललालउरतरउसीसादियैंप्यारीमगहेरहैं ॥ धाइधुनि नूपुरनिआईहैबधाईदैंननागरउमंगअंगआनंदउरेरहैं ॥ ललितसहे लिनमैंललिताबलितकरलटपटीडगपगपरतअवेरहैं ॥ मंदगतिआ वतिठटकिहासिहेरिहेरिपियमनहोतमहाआनंदकेढेरहैं ॥ ७२ ॥ दोहा ॥ बिछरीघनज्यौंदामिनी, उतरीसखीमिलाइ ॥ दईरंकनि धिबहुतजिम, लईलालउरलाइ ॥ ७३ ॥ कवित ॥ उज्जलमहलउ च्चसुच्छचंद्रिकाप्रकासमंदगतिसीतलवयारसुषकारीजू ॥ कसितसुडो रीसेजचोसरचवेलीबेलीफूलिरहीफूलनिकीवासमनुहारीजू ॥ चौकी चारुअतरगुलाबसीसेचमकतससिकीमयूषैंमिलिकौतकउजारीजू ॥ पूरनसरदरैंनीबिलसतसुषसैंनीकोककलानागरबिहारानिबिहारीजू ॥ ॥ ७४ ॥ दोहा ॥ सींचतनीरगुलाबसौं, पियतियउरजसुढार ॥ कंजमनौंमकरंदकी, ढौरतशिवपरधार ॥ ७५ ॥ कवित्त ॥ तननकत नकबाजैंझनकचुरीनकीओगरैंहरवाईवातभनकसुहावती ॥ तूटेहार फूलनकेछूटेउरबंधनिमैंदोऊमुषचंदनिमैंसोभासरसांवती ॥ लटप टाइमूरतिगुलाबजलभीजरहीविगलितबारवासमदनबढांवती॥ रूप बसनागररसिकहसिहेरिहेरिफेरिफेरिभेटतभुजांनभरिभांवती॥७६॥ ॥ दोहा ॥ प्यारीमोहनलालप्रति, हिलनिमिलनिइहिंभाइ ॥ मां नौंतरसिंगाररहि, पीतलतालपटाइ ॥ ७७ ॥ कवित्त ॥ रतिरसबा

तनिकरतमुसक्यातजाततत्यौंत्यौंहोतआनंदकोअंगअंगभीररहैं ॥ परसतहाथनाथलेटिलपटातगातकोइलसीकुहाकिहरतउरपीरहैं ॥ घुरतद्रुरतहसिजुरततिरीछीदीठसराकिसरकिढिगढरतसधीरहैं ॥ उघरेउरोजनभरतअंकनागरसुकसिगसिजातमनौंएकहीसरीरहैं ॥७८॥

॥ दोहा ॥ दोउकोककलानिमैं, पंडितपरमप्रवीन ॥ सोवसनांकेसैंकहौं, रसनांनैंननिहींन ॥ ७९ ॥ कवित्त ॥ मरगजीसुबासबसआसपासभंवरभीरभ्रमतअधीरभईधीरहूनताहिकैं ॥ चांदिनिमैंसोएमिलिसुरतश्रमितअंगआनंदतरंगलीलासिंधुअवगाहिकैं ॥ झीनोंपटफारिफैंलीबाहिरबदनकांतमांनौंजौंह्नजीतबेकौंचलीहैंउमाहिकैं ॥ नागरियाअरुझांनेग्रीवनिमृनालभुजपुलिजातआंषैंजबराहिजातचाहिकैं ॥ ८० ॥ दोहा ॥ चनकमूंदिजहांतहांभई, निद्रावसिविश्राम ॥ दंपतिपाइपलोटहीं, नवलसषीमनभाम ॥ ८१ ॥ सवैयो ॥ भौंरव्हैंआयोनभायोदुहूंनकौंबोलेविहंगमबानीसुहांते ॥ बीनांनिमांझप्रबीननिरागबिभाससुनाइजगाएजहांते ॥ बैठेतबैंउठिआरसअंगव्हैंनागररूपमहाउफनाते ॥ नींदभरेलगिआवतलोचनरूपकेलोभपुलैंरसमाते ॥ ८२ ॥ दोहा ॥ नींदभरेतनलटपटे, छकेटगनिकीहेर ॥ नागरियाकेहियबसो, कुंजभुरहरीबेर ॥ ८३ ॥ जमुनांवृंदाबिपुनकी, बरनीकेलिअनूप ॥ करैभांवनांनित्तजो, होइभांवनांरूप॥८४॥सतरैसैंअठ्यासिया, संवतसांवनमास॥नवविहारयहचंद्रिका, करीनागरीदास॥८५॥इतिश्रीविहारचंद्रिकासंपूर्ण॥

## अथ भोरलीला लिष्यते ॥

दोहा ॥ प्रेमानंदसरूपश्री, गुरपदपंकजवंद॥दंपतिलीलाभोर

की, कछुवरनैंरसकंद ॥ १ ॥ चौपाई ॥ हरिहितमूरतिप्रियारमतर जनीविहोंभतियां ॥ रह्योरंगनहिंपरतकह्योरहिपहरिकरतियां ॥ नैं ननिबैंननिअंगअंगआलसजबछायो ॥ सोयेसौंधीसेझमिहींपटदुहुं नउढायो ॥ २ ॥ चनकमूंदिबिश्रामकुंजपोढेपियप्यारी ॥ छ बिसौंबाहुमृनालनकीअरुझनहोंन्यारी ॥ नींदउचटिपुलिजातजब हिजाकेढिगजेरत ॥ जोइरीझछकिरहतनिकटइकटकमुपहेरत ॥ ॥ ३ ॥ इंहबिधिकरिसुपसैंनचैनजुतबितईरजनी ॥ भईमुरहरीबे रजानिझुरिआईसजनी ॥ लैकैंबीनप्रबीनललितललिताजुबजायो॥ अद्भुतरागबिभासकुंजमंदिरविचछायो ॥ ४ ॥ चहचहाटपंछीन कियोसुषसमैंसुहावन ॥ सीतलपवनपरागकंवलजलपरसतआवन सियरोलग्योसमीरभनकपरिकाननमहियां ॥ उठेलटपटेलालबा लदीनैंगरबहियां ॥ ५ ॥ घूंमतझूंमतझुकतरुकतअंगनिअलसावैं ॥ सुनिसुनितांनसुजांनमुंदीआंषनिमुसक्यावैं ॥ अंगमरगजीबास महकिभौंरनिबिचआई ॥ व्हैंगयोरूपउजासकुंजऔरैंछबिछाई ॥ ॥ ६ ॥ रंगभरेमुसक्यातिलतामंदिरतैंनिकसे ॥ सहचरिआईझूं मिमुदितदृगबारिजबिकसे ॥ एकढुरावतपवनएकमुषबीरीदेंहीं ॥ एकदुहुंनिपैंरीझिबलइयाफिरिफिरिलैंहीं ॥ ७ ॥ अस्तबिस्तअव तसएकगहितिह्वैंसंवारत ॥ इकतोरतत्रिनएकवारिमोतिनलरडारत पीककपोलनिलीकनिरषिअंजनधरनीपर ॥ मनहींमनमुसक्यातस पीआनंदहियेभर ॥ ८ ॥ दर्पनकुंजकीओरचोरचितकेपधराये ॥ चहूंओरतियवृंदमत्तगजगतिचलिआये ॥ दांतनमंजनकरतलगीनैं सुकहीवरियां ॥ फिरबैठेनियराइसौंजासिंगारसुधरियां ॥ ९ ॥

गउरस्यामअभिरामअंगमिलिदर्पनदेषैं ॥ भ्रूलतसबैंसिंगारदृगनन हिंलगतनिमेषैं ॥ सबैंसषीसंभरावतजावतभंवरउडावत ॥ रचिरचिरुचिरसंवारसुघरासिंगारबनावत ॥ १० ॥ गउरपी ठअभिरामस्यामगहिगूंथतबैंनी ॥ तियफिरअंजनदेतकमलनैंननि मृगनैंनी ॥ बनीकरनकवनीयबनीउतलटधुघरारी ॥ करनफूल परफूलधरतइतफूलबिहारी ॥ ११ ॥ परमहंसौंहैंइंदुबिंदुरचिहींमुष गौरैं ॥ धरैंचिबुकतरहाथनाथदृगसौंदृगजोरैं ॥ भयेजातउरहारहा रपहनांवतमोहन ॥ बढतरंगभुवभंगकछुकप्यारींहैंसोहन ॥ १२ ॥ नथबेसरिकैंदेतदुहुंदिसरंगबढयोहैं ॥ नासाचढनिसरूपस्यामके चितजुचढयोहै ॥ बैनांभालबनायबहोरिमुषकमलनिहारत ॥ उत फैंटासिरपीतझुकतिकछुप्रियासंवारत ॥ १३ ॥ पेचनकीचहुंवोरमैंड अैंडानिलचिढौंहीं ॥ सुंदरकरनबनायचंद्रिकाधरीटिढौंही ॥ रतन पेचरचिबांध्योहारिकैंअतिरंगभीनौं ॥ छुटींकिरनिचहुंफेरघेरछबि मंडलकीनौं ॥ १४ ॥ पटभूषनसबसाजश्यामपहराईसारी ॥ बनि ठनिठाढेसरसपरसपरप्रीतमप्यारी ॥ तबराधापदगोदमोदजुतलैंअ नुरागी ॥ चरनकंजमंजीरबैठिबांधतबडभागी ॥ १५ ॥ चलिबैठे सैनायसषीदर्पनलैंठाढी ॥ अंगअतरलपटावनिदावनिबहोबिधबा ढी ॥ प्रीतमकेसुषसुषीकरतपियसोईभावत ॥ दंपतिमनकीलग निकहोकौनैंपैंआवत ॥ १६ ॥ दोहा ॥ कैसैंहूजातनकहो, सुषब रष्योतिहिंकाल ॥ लालसिंगारतबालकौं, बालसिंगारतलाल॥१७॥ चौपाई ॥ षटरसभोजनसौंजात्रिबिधभांतनकरिआंनी ॥ सुंदरसी तलबिमलसुबासतभरिधरपानी ॥ करपल्लवछ्वैंजातअधरअधरनि

मुसक्याते ॥ देतपरसपरग्रसाकछूइहिंलोभलुमाते ॥ १८ ॥ नैंन निनैंननिपगेपगेरसरूपरंगीले ॥ जैंवतवेरअवेरकरतअनहितरंग बोले ॥ कौनैंलौनैंरूपकोरनैंनानिकौंभावत ॥ घरीपलकछिनजा मजुगलइंहिकामवितावत ॥ १९ ॥ दोहा ॥ मिलिजैंवतदोउदरस रसरसनारसबिसराय ॥ गईक्षुधासबउदरकीरहीदृगनिमैंआय॥२०॥ चौपाई ॥ सषिनलयोअवसेपरह्योआनंदहियैंभर॥अचवनकरिकैंदई दुहुंनबीरीसुपह्मुंदर ॥ परदादयेउठायअगरबरिधूमसुवासत ॥ चली आरतीसाजजोतजगमगतप्रभासत ॥ २१ ॥ मोतिनझूमतझवाझ लकिरहिदीपकबतियां ॥ वरतकदालिकपूरआरतीआवनअतियां ॥ गावततोडीरागतांनमधुरैंसुरसांची ॥ नियरैंआईझूंमिरूपगहमहसी मांची ॥ २२ ॥ दोहा ॥ चलतवारतीपैंउतैं, कवलनैंनकीसैंन ॥ र हेकरतछकिआरती, रूपआरतीनैंन ॥ २३ चौपाई ॥ दर्पनमंदिर मांझआरतीकरिकैंबहोरी ॥ बदनमाधुरीपानकरतअंषियांनअहो री ॥ सुमनसेझउठिसोयेभोयेरतिरसघातन ॥ अरुझेतनमननैंनक रतहितउरझीबातन ॥ २४ ॥ बैठीबाहिरठौरसषीललितादिसुघर मुनि ठीकदुपहरीबिरबजतबीनांसारंगधुनि ॥ इहिंबिधिलीलानित्त प्रातकीकछुकसुनाई ॥ दिनदिनकोसुषसषीकह्यौंकौनैंपैंजाई॥२५॥ दोहा ॥ हरिगुरसंतनिकरिकृपा, दीनौंप्रेरहुलास ॥ लीलाभोरसुहां वनी, कहीनागरीदास ॥ २६ ॥ दंपतिलीलाभोरकी, पढैंसुनैंजो भोर ॥ जाकेहियनिसदिनरहैं, झलकतजुगलकिसोर ॥ २७ ॥ इतिश्रीभोरलीलासंपूर्ण ॥

